श्री

# सुधारस संग्रह भाग पहिला.

इस ग्रन्थमें रागविलास और अणगार बत्तीसी

श्रीमत्जैनाचार्य श्वेताम्बरी प्रवर पण्डिताचारीसाधु वर्ग शिरोमणी पूज्य श्री. १००८ श्री श्री श्री रत्नचंदजी महाराजकी संप्रदायके श्री१००८ श्री नन्दरामजी महामुनीके शीष्य श्री १०५ श्री किसन लालजी महाराज कृतः है

इस ग्रंथकु जैनपंडितद्वारा शुद्ध करके

शा. मगनमलजी बरड़ा जेपुरवालाने.

निर्णयसागर छापखानेमें छपाकर प्रसिद्ध किया

सवत १९६१ सने १९०५



किमत रुपया १॥लिख्यानहीं

## जाहेर खबर.

### पुस्तक मीलनेका ठीकांणा

### अजमेर. शेठजी श्री, सोभागमलजी ढढाकी हवेली

ठी. कडकांके चोकमें.

# अनुक्रमणिका.

# सुधारस संग्रहः
## प्रथमजाग रागविलास.

॥ दोहा ॥

डुर्जन वन्दो प्रथम तौ सज्जन पीछे नीक ॥
मुखप्रक्षालनसें पुरा गुदाप्रक्षालन ठीक ॥ १ ॥

दोय नारंगी दोय अनार ए देशीः किसनलाल साधू गुणवांन जवजल तारक नाव समान टेर संप्रदाय श्रीपूजरतनकी उत्तम जांणे सकल जिहांन ॥ कि ॥ १ ॥ श्रीनंदराम मुंनिका चेला संतशिरोमणि दया निधान ॥ कि ॥ २ ॥ करुणारस जीनो चित दीनो ॥ षटकायाने जीतव दांन ॥ कि ॥ ३ ॥ कहण रहण सम सरल स्वजावी सौम्प निजर मनमें नहीं मांन ॥कि०॥४॥ तज परमाद रमे निजगुणमें विकथा छोड जजे जगवान ॥की०॥ ५ ॥ जब देखूं तब करमें पुस्तक एक सदा जणवाको ध्यान ॥ कि० ॥ ६ ॥ क्रोधजुजंगम निरविष कीनों पीनो उपसम रस पर धान ॥कि०॥ ७ ॥ हेतुयुक्ति दृष्टांत करीनें जिनजिन वांचे खूब वखांण ॥कि०॥८॥ आगम अरथ सुधारस सुंणनें जव्य करे नित पावन कांन ॥ कि०॥ ९ ॥ तिमिर अज्ञांन मिटावण प्रगट्यो जरत खंडमें नूतन

ज्ञांन ॥कि०॥ १० ॥ चिरंजीव रहो घणाकाल ये नि सदिन वरतो कोटि कल्याण कि० ॥ ११ ॥ पंडित मागीलाल किया गुण जयपुरवासी सहर सुथांन ॥कि०॥१२॥ देशी तेहिज ॥ मेंतोबु अवगुणकि खांन गुणवंतांरा करो वखांन ॥ टेर ॥ माया लोज क्रोधमें ततपर में मतिहींन न मूक्यौ मांन ॥मेंतो॥ १ ॥ आ तम निंदा करतो लाजुं परनिदांमें आगेवांन में ॥२॥ हितसीक्षा देतां में खिजुं ये अपलंछन मोटो जांन ॥ में ॥ ३ ॥ जव प्रपंचकी दंतकथामें काल गम्यों न कीयो शुज्ञ ध्यांन ॥ में ॥ ४ ॥ निरमल रत्न त्रय निजगुणकी में मूरख नही करि पिछांन में० ॥ ५ ॥ शब्द रूप रस गंध स्फरसमें मन डुष्ट जावे जिम बांन ॥में०॥ ६ पुदगल अरूी खानसूरोमें ममता दि नदिन वधते वॉन॥में०॥७॥ रागद्वेष दोनुं दल जारी निशदिन मोकूं करत हेरांन ॥ में० ॥८॥ आंखमिंचमें करूं अंधेरो जांण बूझ होरह्यो अजांण ॥ में० ॥९॥ राजदेश जोजन तिरियाकी विकथा प्यार लगे नि जकांन ॥ में० ॥ १० ॥ में अवतार लीयो कलयुगमें केवल जव पूरन परिमांन ॥ में० ॥ ११ ॥ सवमें मुदित जूल हमारी में जांणूंके श्रीजगवान॥में०॥१२

अवगुंण मोमें प्रभुगुंणजेता कहुं अबकेता सुणों सु
जांन ॥ मैं० ॥ १३ ॥ अपराधीसुत किसनकुपातर
जिमतिम करतारोबृधमांन ॥ १४ ॥

ग्रन्थकर्तृगुणवर्णनम्–शिखरिणीछन्द.

स्फुरच्छ्रीनागोराजिधनगरपौरार्चितपदः
सुपूज्यो रत्नेन्दुर्जिनचरणसेवार्जितयशाः ॥
ततस्तन्मार्गीयोऽजवदमलधीः स्वामिपदभाक्
स्वनाम्नादौ नन्दं पदमथ भजन्नाममपरम् ॥ १ ॥
नियम्यादौ लोलं विषयकुपथेष्विन्द्रियगणं
ततो भूयो भूयो विषयसुखलुब्धं निजमनः ॥
समाकृष्यैकस्मिन्परमरमणीये जिनपदे
समाधाय स्वच्छं मननिरतोऽभून्मुनिवरः ॥ २ ॥
विशुद्धस्तच्छिष्यो गतविषयतृष्णः सुहृदय-
स्तपस्वी तेजस्वी जगति च यशस्वी विजयते ॥
निधायादौ कृष्णं पद मनुपदं लालवचनं
निजाख्ये विख्यातो गुरुचरणसेवार्पितमनाः ॥३॥
स जैनाख्यः श्वेताम्बरजनसमाराधितपद
प्रधानः सन्मानोऽपि च निरभिमानो मधुरवाक्॥
निधाने ग्रन्थानामभिमतविधानेऽतिमतिमा–
न्समाधाने माने जगति जनतायाः सुनिपुणः॥४॥

सुधा यत्रारम्भे भवति च विरामे रसपदं
चकारैतन्नाम्ना श्रवण रमणीयं तनुभृताम् ॥
स्वबुद्ध्या सद्ग्रन्थं विविधरसभावादिसहितं
तथाऽत्राद्यो भागो रसिकजनगेयोऽतिमधुरः ॥५॥
विलासो रागाद्यः सलयरसरागाः प्रकटिता
विरागः संसारात्सततमनुरागो जिनपदे ॥
स रागो यत्र प्रोल्लसति विततः सत्परिकरः
सरागैर्नीरागैः श्रवणमननीयः सुहृदयैः ॥ ६ ॥
सुधासंबन्धीयो रसवचन भृत्संग्रह इति
कृतस्तेन ग्रन्थो जनहितकरः कृष्णमुनिना ॥
विभागाश्चत्वारो जगति पुरुषार्था इव मता
विलासो रागाद्यः प्रथमगणनायां विनिहितः ॥७॥
द्वितीयो भागोऽत्र प्रभवति सभारञ्जन इति
समाश्रुत्य प्राज्ञः किमु चकितचित्तो न भवति ॥
तृतीयो जैनानां गुणगणकथासंयुतहितो-
पदेशानां मालेति समभिहितो ग्रन्थविषये ॥ ८ ॥
चतुर्थोऽलङ्कारोत्तरनिहितचूडामणिरिति
समाख्यातो ग्रन्थे विविधविषये श्रीमुनिकृते ॥
विरागः संसाराज्जिनचरणरागोजनिमतां
सुधाया आस्वादो भवति सुलभो यच्छ्रवणतः ॥ ९ ॥

विभागस्त्वाद्योऽयं स्वजनकथनेनाङ्कित इह
श्रयो भागा अन्ये क्रमपरतया यन्त्रखचिताः ॥
भविष्यन्ति व्यक्ताः सुहृदयसमालोचनगता
स्ततस्तैरानन्दोल्लसितमनसो वै परिषदः ॥ १० ॥
समालोक्य ग्रन्थं विविधरसरागाङ्कसहितं
कथासंदर्भारम्भणपरमनिर्वाणललितम् ॥
सहर्षोयं नारायणवचनवाच्यो द्रुतमना
मुनीन्द्रं कृष्णाख्यं कथयति चिरं जीवतु भवान्॥११॥

॥ शार्दूल विक्रीडित ॥

शान्तः शीतरुचा समो व्रतधरः कारुण्यपाथोनिधि-
र्वाचालोऽन्यगुणादिवर्णनविधौ स्वीये च मौनं दधत्
शास्त्राभ्यासविलोकनैकनिपुणः श्रीमाञ्छ्रुतशोऽनिशं
ध्यानासक्तमना जनार्चितपदः कृष्णोमुनी राजते॥१२॥

विज्ञापना–

धर्मार्थ काममोक्षेषु यस्यैको पिन विद्यते॥ अजा गलस्तन स्येव तस्य जन्म निरर्थकम् ॥ १ ॥ इस अपार निःसार संसार पारावारके विषें डूबते हुवे प्राणियोंको दशदृष्टान्तों करके यह मनुष्यजन्म पाना अत्यन्तही कठिन हैं तिसमेंभी उत्तमदेश जाति कुल सत्संगति इन्द्रियादिकका सामर्थ्य पाना यह अति

कठिनतर हैं परन्तु पूर्वपुण्यके उदयसें इनकों प्राप्त होकरजी जिस मनुष्यनें जो शुद्ध देव गुरु धर्मका निर्णय नही किया और सम्यग्दर्शन ज्ञान चारित्र पहिचाननेके लिये यत्न नही किया और न धर्म अर्थ काम मोक्ष इन च्यार पुरुषार्थनमेंसें एकजी नही कियातो उसका जन्मलेना अजागल स्तनवन्निरर्थक हैं परन्तु इसवर्ग चतुष्टयमेंजी धर्महि प्रधान और उत्कृष्ट मङ्गलोत्पादक हैं । और उजय लोकमें आनन्द दायक हैं । यडुक्तम्– 'धर्मः शर्म परत्र चेह च नृणां धर्मोन्धकारे रवि,रिती । और त्रिवर्गमेंजी धर्म ही प्रधान कहा हैं "त्रिवर्ग संसाधन मन्तरेण पशो रि वायुर्विफलं नरस्य ॥ तत्रापि धर्मं प्रवरं वदन्ति नतं विनायद्भवतोर्थ कामौ,, इति ॥ जिससें अर्थ काम सिद्ध होतें हैं। अन्यथा–'न धम्मकज्जापर मत्थिकज्जं' इस लिये धर्माचरण करणा यह संपूर्ण जनोंकों पूर्णतर लाजदायक हैं जिसमेंजी जो इस लोकमें अनेक सुख और परलोकमें स्वर्गादिमोक्ष पर्यन्तका देनेवालातो श्रीवीतरागप्रणीत अहिंसा रूप धर्म हैं सो परम सूक्ष्महैं उस धर्मकी प्राप्ति श्रुत ज्ञानसें हैं । यद्यपि मतान्तरोंसें धर्म अनेक प्रकारका हैं तथापि

श्रीतीर्थंकर देवाधिदेवोंनें तो द्विविधही धर्मनिरूपण किया हैं श्रुत धर्म और चारित्र धर्म श्रुत धर्मसेंही चारित्र धर्म होता हैं अन्यसे नही। श्रुत धर्म वह हैं कि जो सर्वज्ञ सर्वदर्शी अनन्तज्ञानी वीत राग प्रणीत हैं क्यों के उसके श्रवण करनेसें श्रुत ज्ञानकी प्राप्ती होती हैं अन्यसें नही। इस लिये बुद्धिमान् पुरुषोंको श्रुत धर्मकी प्राप्तिके अर्थ अवश्य यत्न करणा चाहियें कारण श्रुतज्ञानके विना हेयज्ञेय उपादेयका विज्ञान नही होता हैं। और सम्यक् प्रकारसें अहिंसारूप परमधर्मका मर्म नही जान सक्ता हैं। इससें सर्व साधारण जनोंकी रुचिके लिये लोक भाषामें एक सुधारससंग्रह नामक ग्रन्थ बाललीला माफिक किया हैं जिसमें च्यार भाग हैं प्रथम रागविलास नाम हैं तिसमें मङ्गलाचरण और कविताकी विधि श्रीगुरुदेवजी महाराजके गुण पञ्च परमेष्टि गुणमाला समकित लहरी विवेक मञ्जरी चतुर्दश गुणस्थानकरचना सनत्कुमार राज ऋषि-चौढा लियो और औपदेशिक फुटकर स्तवनादिक हैं। और द्वितीय सन्मारज्ञान विलास नाम हैं जिसमें हितोपदेशीय वैराग्य रसभृत विचित्रप्रकारके

स्तवन स्वाध्याय हैं । तृतीय जैनकथा रत्नमाला नाम हैं जिसमें चित्रसेन पद्मावतीचरित्र-रूपी लक्ष्मणा-साध्वीको रास और वर्धमान देशनाके कितनेहींक आरामशोभा कुलध्वजादिकों के चौढालियां पट्ढालिया अष्टनवढालियादि वैराग्यका विचार हैं। चतुर्थ चित्र काव्यालङ्कार नाम है जिसमें अनेकप्रकारके चक्रवन्ध डुमला मनोहर चोपरूवन्ध साथियावन्ध गतागत मत्तगयंद छत्रचामरादिवन्धके व्याख्यानोपयोगी दोहाकवित्त कुण्डलियादिछन्द प्रवन्धहे। इसप्रकारसें च्यार भाग रचना करकें व्याख्यानमें धर्मोपदेशना दिई तिस समयमें श्री संघनें प्रसन्न होकर प्रार्थना करी कि महाराज यह पुस्तक तो हम सवलोगोंकों मिलनी चाहिये हम अनायाससेंही जैनधर्मकों जाणकर हमारा कल्याण संपादन करे। यह वात सुनकर महाराजनें कहा कि भाई पुस्तक देनेका तो हमारा कल्प नही और यहांपर यत्नाचारसें जो कोइ लिख लेवे तो उनकी इछा हैं। तव कितनेक श्रावकोने लिखाया तथापि सर्व जनोकी इछा पूर्ति न हुई तव कितनेक साधर्मिक भाइयोने परोपकार वा धर्मोन्नतिके कारणसें

छपानेका उद्योग किया सो यह ग्रन्थ छपवानेकों मुम्बई जेजा सवाई जयपुर निवासी श्रावक मगन मलजीवरड्याके पास केवल रागविलास प्रथम जाग। इसका तीन जाग फेर हैं सो समयानुसारे छपवानेका इरादा हैं सो फिर देखा जावेगा। इस वास्ते सर्व जेनी जाइयोंसे यह ही कहना हैं कि निष्फल कार्योंमें डव्यका व्यय नही करे और ज्ञान की वृद्धि वा धर्मोन्नतिके लिये धनका व्यय अवश्यही करें क्यों के यह ही सर्वोत्कृष्ट है ॥

॥ कवित्त ॥

"जयद अपारयो असार जवसिन्धु तामें तरणि समान गुरु नमो नित्यमेवजी लोहाके समान नर पारस वनावे गुरू साहूपूज्यनीक पद देवे स्वयमेवजी ऋद्धिदेत सिद्धिदेत जक्तिज्ञान बुद्धिदेत मुक्तिदेत ज व्य जीव सारे ज्यांकी सेवजी महिमा निकेत मुनि कृष्णलाल राज तेसु देवराज शिष्य कहे धन्य गुरु देवजी ॥ १ ॥

॥ अस्यार्थः ॥

अनेकप्रकारका जयको देनेवाला इस संसाररूप

समुद्रमें तरणि कहिये जिहाजकेसमान परोपगारी श्रीगुरुदेवजी महाराजकों हें भव्यजीवों विधिपूर्वक निरन्तर नमस्कार करो । कैसे हैं श्रीगुरुदेवजी महा राज लोहा ज्यो कुधातु हैं उसके समान नर कहिये मनुष्य जडबुद्धि हैं तिसकों वडाभारी पारस बनादेवे अर्थात् पारसमे सिर्फ इतनीही शक्ति हैं कि लोहेका सोना वनादेवे और श्रीगुदेवजी महाराजकी ऐसी अचिन्त्य शक्ति हैं कि खुद पारसही वनादे जिस सें जी चाहे जितनाही सुवर्ण वणा लेवे । और साहु कहिये भला पूजनीक पद आपही कृपा कर देदेते हैं । अथात् साधकूंतो सव कोई पूजे परन्तु श्रीगु- रुदेवजी महाराज साधवोंका पिण पूजनीक करदेवे । फिर कैसे है श्रीगुरु० अनेक प्रकारकी ऋद्धिके दाता अणिमादि अष्ट सिद्धिके दाता विनयादि भक्तिके दाता सम्यक् ज्ञानके दाता उप्पतिया, विणिया, क म्मिया, परिणामिया, ए च्यार प्रकारकी बुद्धिके दाता किंवहुंना, स्वर्गादि मुक्तिपर्यन्त सुखोंके देनेवाले । और श्रीगुरुदेवजी महाराजकी सेवा तन मनसें करे हैं उसीको निकट भवी जानो । ऐसें शीलादि म-

हिमाके घर मुनि कृष्णलाल राजते सुकहिता नली प्रकारे शोजत हैं तासों देवराज नामे निज शिष्य वारंवार धन्यवाद देता हैं ॥

---

निवेदनम्–

सम्यक्‌दृष्टिसर्व साधर्मी नाइयोसें प्रार्थना है कि इस पुस्तकमें दृष्टिदोषसें अथवा प्रमादके वस लिखनेंमें तथा ठापनेमें ज्यो कोई अशुरू ठप गया हो तो विद्वज्जन शिरोमणि मेरेपर पूर्णतर कृपाकर सुधारलीजिये और इस पुस्तकको अविनय आसातनासें नही पढें यत्नाचारसें इसकों पढें पढावें कारण अजैनासें पढणेमें कर्मवंध होता हें और नंदीसूत्रमें तीन प्रकारकी पुरुषदा कही हें । तं जहा–जाणिया अजाणिया डुवियद्धा, जिसमेंसे प्रथम सुजाण पुरुषदा तो सुगमतासें जरूर धर्मोपदेशना देने योग्य है ञर द्वितीय अजाण पुरुषदा समजावणमें तो अति कठिनतर है परंतु धर्म कथा कहनेके योग्य है तृतीय डुवियद्ध अनेक ` ` ` ं ` नरीहुई फूटे गूमडेके दश खच्चर ` समान वायूनरी

डीवत् वृथा अभिमान करनेवाली पुरुषदा बिलकुल धर्मोपदेश न देने योग्य नही हैं उसको यह पुस्तक न देना चाहीये इस कथनको प्रयोजन यह है कि ठांम ठांम सूत्रोंमें विनयमूल धर्म निरूपण किया हैं परंतु इस पंचम कालके प्रभावसे अवतो वो विनय मूल धर्म दिनों दिन डुर्वल हुवा चला जाता है औ र राग द्वेषकी प्रवलतासें पक्षपातके ऊगडेमें पडे हुवे कितनेक लोगोंकी बुद्धि भ्रष्टाचारी कुगुरोंके व हि कानेसें विपरीत हो रही है जिससें लूणकंकरी वत् खारसेभरे जात्यादि मदोमें ठकेहुवे कहनेके समदृष्टि ठेर प्रवृत्तिमें विषम दृष्टि अपनी उन्नति ठेर परनिंदापर ईर्ष्याके सिवाय जड बुद्धि कुछ भी तो नही जानते हैं कि विनय मूल धर्म क्या चीज होता है और जैनधर्म किसकूं कहिते हैं सत्य कहा है कि

॥ दोहा ॥

कंचन तजवो सहज है सहज त्रियाको नेह ॥ प रनिन्दा पर ईर्ष्या तुलसी डुर्लभ एह ॥ १ ॥ हरदी जरदीनां तजे खटरस तजे न आंम ॥ असली तो अ

वगुण तजे गुणकूं तजे गुलॉम ॥ २ ॥ गुण छोडी अ
वगुण करे श्रावक सोक समान ॥ अवगुण तज गु
णकूं ग्रहै सो श्रावक गुणवान ॥३॥ गुणवतांतो गुण
सुणी पामें मन परमोद ॥ सोकजोखसा मानवी अ
वगुण काढे खोद ॥ ४ ॥ निन्दक सम उपगार कुण
करे जगतमे कोय ॥ जलसावूं रुजगार विना करम
मैलदे धोय ॥५॥ और समयसार नाटकमे ज्यो पञ्च
प्रकारके जीव कहे है डूंघा चूंघा सूंघा ऊंघा घूंघा
इ समेसे चूंघा चतुर हलूकर्मी भव्य जीवोकूं यह पुस्तक
रामसीतावत् सुप्यार लगेगा। लिखनेमे दलगीरी आवे
है कि आधुनिक जैनी लोगोमे पठन पाठनका प्र
चार बहुत कम हो गया हैं यहांतक हैं कि सामा
यिक प्रतिक्रमणका अर्थ तो दूर रहा परंतु सूत्रपा
ठभी तो शुद्ध नही आते है अब देखिये कि जिस
को उभयकाल नित्य करणेमें बडी भारी कर्मों की
निर्जरा होय उत्कृष्ट रसायन आवे तो तीर्थंकर पद
की प्राप्ति होय सोभी शुद्ध नही आवे तो ये कि
तनी बडी भारी भूलकी वात हे यह मेरा कथन
विवेकी सज्जन पुरुषोके विचारणे लायक है ॥

कवित्त–

सोम लोकपाल जैसो सबहीकों पोषदेत
जानुसो प्रकाश ठोनिमएडलमें गायो हैं
गरब गुमांनकी तो बातहून गमैयाकों
मनको उदार धर्म काममें सवायो हैं
लक्ष्मी निवासजाके मन्दिरमें कीधो आय
जीनमें पीयूषरस बोलतां सुहायो हैं
सेवे शुद्ध देवगुरु धर्मसु सना तनसों
ठवि अनिधान आदिबरनमें बतायो है ॥
इति सुधारस संग्रहे प्रथम नाग संपूर्णम्

इति श्री सुधारस संग्रहः
प्रथम नाग संपूर्ण.

॥ श्रीगुरुभ्यो नमः ॥

# ॥ अथ श्रीरागविलासप्रारंभः ॥

॥ ॐनमोऽर्हत्सिद्धाचार्योपाध्यायसर्वसाधुभ्यः ॥

तत्रादौ मंगलाचरणम् ॥

॥ शिखरिणीछन्दः ॥

णमो अर्हन्ताणं[1] करमरिपुजेता[2] जगतमे ॥
णमो सिद्धाणं ते रुधिसिधि विधानं दुखहरम् ॥
णमो आचार्याणं सकलसुखदं मुक्तिसुवरं ॥
छतीसौ है जामे शुभगुणसदाचारयुत जो ॥ १ ॥
उवज्झायाणं च प्रकृतिजपचीसोगुणनिधं ॥
णमो लोए सव्वोज्ज्वलचरणसाहूणमनवम् ॥
सहस्रद्वे कोटी जगतमधि साधू जघन है ॥
तथोत्कृष्टासाधू नवसहसकोटान प्रणमू ॥ २ ॥

---

१ अरिहंताणं अर्हताण अरुहंताणं, मध्यमपदं देहलीदीपकन्यायेन, २ जि जयें, ऽत्यस्य लुटि रूपम्, वेदनी आयु नाम गोत्र इन च्यार कर्मोंकू जीतेगा, ज्ञानावरणीय दर्शनावरणीय मोहनीय अंतराय इन च्यार कर्मोंकूं जीतलिये, तृन् प्रत्ययेऽपि रूपम् ॥

नमः सम्यग्दृष्टयै विमलतरज्ञानाय सततं ॥
तपश्चारित्रभ्रादशत्रिदशभेदैर्गुणगणैः ॥
युजे सिद्धव्रातोऽत्र च परभवे स्याच्छिवकरः ॥
स मे हार्द दुःखं हरतु नितरां पूर्णकृपया ॥ ३ ॥
नमो ॐ ह्रीं अर्हँ ऋषभ अजितं संभवजिनं ॥
अभीनन्दन् स्वामी प्रणवसुमतिं पद्मप्रभवे ॥
सुपार्श्वं श्रीचन्द्रप्रभसुविधि वा शीतलप्रभुं ॥
श्रेयांसं वासुपूज्यं विमलमनतं धर्मं प्रणमू ॥ ४ ॥
नमः शान्ति कुन्थुं अरमल्लिमुनी सुव्रतविभुं ॥
नमिं नेमिं पार्श्वं चरणयुगलं नौमि सततम् ॥
महावीरं वन्दे परमपददानैकसुविधं ॥
जिनेन्द्राहोरात्रं ददतु कुशलं मे समयजाः ॥ ५ ॥
रसै रुद्रैश्छिन्ना यमनसभलागः शिखरिणी ॥ ( इति वृत्तरत्नाकरे) ॥

॥ यद्यपि पद्यनिर्माणे छन्दोविच्चितिर्व्याकरणं कोशो नैपुण्यादिकं च सर्वमेवापेक्षतेऽत एवोक्तं म म्मटेन-शक्तिर्निपुणताभ्यासलोकशास्त्राद्यवेक्षणात् ॥ काव्यज्ञशिक्षया चेति॥इमानि चत्वारि कारणानि परि गणितानि तथापि स्वसंवेद्ये परमानन्दात्मके सर्व

इ दत्तनमस्का महानुभावा इमान्क्लेशकदम्बानविग णय्यैव भक्तिभरान्तःकरणेन मनसा पद्यनिर्माणे प्र वर्तन्ते तो दोषान्वेषणस्यावकाश एव नास्तीति सुधियो विदाङ्कुर्वन्वित्यभ्यर्थयते ॥

॥ कवित्त ॥

आदिवन्दू आदिनाथ, दूसरा अजितजिन ॥ ती सरा संभवस्वामी, चोथा अभिनंदना ॥ पांचमां सु मतिनाथ, रसमा पदम प्रभु ॥ सातमा सुपास वसु चन्द्रप्रभे वन्दना ॥ नवमा सुबुद्धिनाथ, दशमा शितलजिन ॥ ग्यारमां श्रेयांस दुःख मेटो, भवफंद ना ॥ वारमां सुवासुपूज, तेरमां विमलनाथ ॥ चउ दमां अनन्त सुखदायक आनन्दनां ॥ १ ॥ तिथिमां धरमनाथ, सोलमां सुशान्तिजिन ॥ कुन्थु अर मल्लि नाथ, जीको ध्यान ध्यावसुं ॥ वीसमां मुनि सुव्रत, एकीसमा नमीनाथ ॥ बावीसमां नेमनाथ, नमू शु द्ध भावसुं ॥ तेवीसमां पासप्रभू, चौवीसमां महावी र ॥ मनवचकायकरि प्रणमू उठावसुं ॥ मंगलाचरन र धुकरन किसनलाल ॥ विद्यमान चौवीसीकूं, वन्दू चितचावसुं ॥ २ ॥

॥ अथ संक्षेपमात्र कविताकी रीति ॥

॥ दोहा ॥

॥ कविता माता दरपकी, कविता करो न कोई ॥ कविता करिये न्नलेइ कोऊ जो अनिमान न होई कविताके करता कवी, चारि न्नांतिके होत ॥ वरप्र सादि निदध्यासि पुनि, गुरुमुखि अरु शास्त्रोक्त ॥२॥ एकमात्रिका हस्व है, द्वीमात्रिक गुरु ज्ञात ॥ त्रिमा त्रिकसो पुलत है, व्यंजन अर्द्धही मात ॥ ३ ॥

॥ कवित्त ॥

॥ कविता करनको उछाव हुवे मनमें तो पिंगलपुरा णग्रन्थ गुरुगम्य धारिये ॥ अइउ ये हस्व छन्द वसे लघु चोथो न्नेद संजोगादि और सवे दीर्घ उच्चारि ये ॥ हजधरघनरवन्नदढाखरआठदसगढठटथणदलप म आदि वारिये ॥ कृष्णलाल कहें आगें गणांको विचार यार सुयमाताराजन्नान सगले संन्नारिये॥४॥

॥ दोहा ॥

॥ मगन वरन गुरु तीनको त्रीलघु नगनप्रमान ॥ न्नगन आदिगुरु आदिलघु यगन वखानि सुजान॥५॥ जगन मध्यगुरु जानिये रगन मध्यलघु होय ॥ सगन ... अन्तलघु तगन कहै सव कोय ॥ ६ ॥ न्नग

न नगन अरु मगनही यगन आदि शुभ जोय ॥ रगन तगन अरु सगनही जगन अशुभ कवि सोय ॥ ७ ॥ आठों गनके देवता अरु गुनदोष विचार ॥ छन्दोग्रन्थनिमें कह्यो तिनको सब विस्तार ॥ ८ ॥ मही देवता मगनकी नाक नगनको देखि ॥ जल जिय जानहु यगनको चन्द भगनको लेखि ॥ ९ ॥ सूरज जानहु जगनको रगन शिखी मन आनि ॥ पवन समझिये सगनको तगनाकाश बखानि ॥ १ ॥

## ॥ अथ फलम् ॥

॥ छपय ॥

॥ भूमि भूरि सुख देइनी रनित आनंदकारी ॥ आगि अङ्गबिनु दहै सूर शोषै सुखभारी ॥ समझो अफल आकाश प्रभञ्जन देश उदासै ॥ मङ्गल चन्द अनेक नाक बहु बुद्धि प्रकाशै ॥ इह विधि कवित सब जानिये करता अरु जाकों करै॥तजि प्रबन्ध सब दोष गन सबै शुभाशुभ जानि परै ॥ ११ ॥

॥ दोहा ॥

॥मगन नगन गन मित्रहै भगन यगन भृत लेख॥ उदासीन जत जानिये पुनि सर शत्रुविशेष ॥ १२ ॥

॥ सवैया ॥

॥ मित्रते जु मित्र होई वाढे वहु ऋद्धि वृद्धि मित्रते जु दास त्रास जुद्धतें न जानिये ॥ मित्रते उदासगन होत गोत दुःख उदो मित्रतें जु शत्रु होई मित्र वन्धु हानिये दासते जो मित्रगन काजसिद्धि कृष्णलाल दासतें जु दास वस जीव सवे मानिये ॥ दासते उदास होत धननाश आश पास दासतें जो शत्रु मित्र शत्रुसो वखानिये ॥ १३ ॥ जानिये उदासते जो मित्रगन रूढफल प्रगट उदासतें जो दास प्रभुताइये ॥ होय जो उदासतें उदास तो न फलाफल जो उदासहीतें शत्रु तो न सुख पाइये ॥ शत्रूतें जो मित्रगन ताहि तो अफल गति शत्रुतें जो दास आशु वनिता नसाइये ॥ शत्रुतें उदास कुलनाश होइ कृष्णलाल शत्रुतें जो शत्रुनाश नायककूं गाइये ॥ १४ ॥

॥ दोहा ॥

॥ आखर ददह्ले आदिमे शुभ गनदोष नशाय ॥ गन अनशुभतो डुगनसूं वहुरि दोष मिटजाय ॥१५॥ मेरुपताका मरकटी षोडशकर्महीं और ॥ अन्य ग्रन्थसे रीतिसो जानो कवि शिरमोर ॥ १६ ॥ इति कविताविधिः ॥

॥अथ गुरुदेव श्रीनन्दरामजीमहाराजका गुणवर्णनम्॥

॥दोहा॥

॥ ओंकार प्रणमूं सदा परमेष्ठी पदवांण ॥ अर्हत्सिद्धाचारये उवज्झाय मुणिभांण ॥ १ ॥ श्रीजिन वाणी भारती वन्दू मन वच काय ॥ जोरू कला दीज्यो घणी मेहर करी मुजमाय ॥ २ ॥ परउपगारी परमगुरु भरम मिटावण सूर॥परम नरम होय गुण करूं करमकरण चकचूर ॥३॥ बृहस्पती नहि कथसके गुरु गुणसिन्धु अपार ॥ तोपिण किंचित् वरणवुं निज-बुद्धी अनुसार ॥ ४ ॥ वालब्रह्मचारी महानन्दराम ऋषिराज ॥ मानवभव सफलो कियो दियो घणाने साज ॥ ५ ॥

॥ ढाल ॥ १ ॥

॥ धरम अराधियेजी अरणकश्रावकजेम ए देशी ॥

॥ जंबूद्वीपनां भरतमेंजी देश ढुंढार उदारउंणी ढिंग आवां ग्राममेंजी सुखियावसे नरनार भरमोदधि जिम गुणे भरियामुनिनन्दराम॥ १ ॥ वगेरवाल तारा चन्दजी धर्णजीवू सुखदाय ॥ तासो दरे गति सुभग सूजी उपनागरभमे आय ॥ च०॥२॥ संवत् अठाराने

१ 'स्त्री'

एसियेजी श्रावण शुक्ल ठठ सार ॥ जन्म हुवो निशि पाछलीजी हरष्यो सहु परिवार ॥ च० ॥ ३ ॥ सुन्दर नारी सोहासणीजी गाया अभिनव[1] गीत ॥ जनम महोछव पुत्रनोजी कीधो जिम जगरीत ॥ च० ॥४॥ गणक कथन मनमोदसुंजी नाम दियो नन्दराम ॥ वीज निशाकर जिम वधेजी दिनदिन वयकरि ताम ॥ च० ॥ ५ ॥ लघु वये बाललीला करी जी ते किम वरणविजाय ॥ पुन्यवन्तना पग फेरसुंजी कमला वधी घरमाहि ॥ च० ॥ ६ ॥ जेज्या भणवा पोसालमेजी वै वन्धव तिणवार ॥ भ्राता कनिष्ठ[2] जोवानजीजी पढिया गृहस्थ आचार ॥च०॥७॥ श्रावकधरम समाचरेजी ताराचन्दजी सदीव॥मुनिपद उत्तम एकदाजी वसियो हृदय अतीव ॥च०॥ᑌ॥ हलुकरमी मन जाणियोजी शिरपर घूमे छे काल ॥ किणराधन सुत कांमणीजी छोडूं सर्व जंजाल ॥ च० ॥ए॥ लागो भय अतिमरणकोजी धिग संसार असार ॥ नरभव सफल करूं हिवेजी लेकर संजमभार ॥ च० ॥ १० ॥

॥ सवैया ॥

भयजोगमें रोग वके कुलहीनता य्युं धनमे नृपको

१ 'अच्छे' २ 'छोटो'

भय है॥पुनिमानमे दीनपनो वलमे रिपुरूपहुंकी रम
नी ठय है ॥ सदग्रन्थमें वादिगुनी खलको भय का
या कृतान्तहुंते लयहे सब वस्तुसही भयसंजुत
औ सुविराग सदा जग निर्भय है॥१॥ वीति गये अ
गले सुभले दिन आन लगे दिनअन्तके एही । सेत
शिरोरुह रंग जरा घर कंपत नाम न भावत केही॥
अस्थिको अंम अरोपित ऊपर झूरहितें लखिके जिम
जेही ॥ कूपचंडालनिको तिम जान तजे तरनी तव
ही जनतेही ॥ २ ॥ गात सवै सकुच्यो विगतागति
दन्त परे मुखकें दरवाना लार परै नहि सूझत
नैन नवे न सुने कहिको कटुकाना ॥ वन्धु न मान
तहे जेहि वात प्रिया नहि पूजत जान दिवानां ॥
हातन जीरन है जनको तव पुत्रहुं होत अमित्र
समाना ॥ ३ ॥ लकरी पकरी सुकरी करमे पग पन्थ
परे भभरे झगरी॥ न धरी भर वेंठ भज्यो सुहरी कथ
कूर करी जगरी सगरी ॥ नगरी तनरी सुपुरी निप
री जगरी अव लूटतहें ठगरी । अवरा विरधापन
वात वुरी सुअरी सम होत सवै सुतरी ॥ ४ ॥

---

१ 'काल'

॥ ढाल तेहीज ॥

॥ इम चिन्तव ताराचन्दजीजी कहि पुत्रां नणि एम ॥ अब हूं मुनि पद आदरू जी तुम कहो करस्यो केम ॥ च० ॥ ११ ॥ पन्नणे अंगज विनयसूजी तात सुणो मुज वात ॥ जो तुमे संजम आदरोजी मेंपिण करस्यां साथ॥च०॥१२॥ वसियो मन वैरागमें जी सुत जाण्या अनुकूल ॥ सूंप्यो निज घर नारने जी जाणी अनरथमूल ॥ च० ॥१३ ॥ खरच निमित पूणादोयसेजी रुपिया लीनासाथ ॥ बाकी तृण तनु मेलज्युंजी छोडी सगली आथ ॥ च० ॥१४॥ प्रथम ढाल इम वरणवीजी श्रोता सुणो एकचित्त ॥ फिलर ह्या परम संवेगमेजी दिक्षा हुवे किणरीत॥च०॥१५॥

॥ दोहा ॥ माता सुत राखण नणी कीधा घणा उपाय॥ पिण मानी नांहिं एकही धवं[1] सुत तेहनी वाय ॥१॥ विलापात कीधा घणा पतिसुत जानि वियोग ॥ पुत्रविना किम पामियें उत्तम चारित जोग ॥२॥पिता कहे धन पुत्र थे पुत्र कहे धन तात ॥ लोक सुणी विस्मित हुवा वणी असंनव वात ॥ ३ ॥ घरसे निकल्या तिंहु जणा मन वैरागे वाल॥ जणजण मुख

१ 'पति'

सें इम कहे धन्य पिता वेहुं वाल ॥४॥ सुध आचारी जो मिले मनमांन्या गुरुदेव ॥ दिक्षा ले. करणीसही तस पदपङ्कज सेव ॥ ५ ॥ इम चिन्तव फिरिया घणा मरु धर देशे जाय ॥ संप्रदाय देखी घणी पिण न हि आवीदाय ॥ ६ ॥ संप्रदाय रतने सरी दीपे जेम दिणन्द ॥ श्रवणसुनी यह वारता पाम्या परमानंद ॥ ७ ॥ अनुक्रमे चलता आविया पाली पीठमजार ॥ भाग्य योग भल भेटिया धीरज मल अणगार॥८॥

॥ ढाल २ जी ॥

॥देख रे नेणासे गोयम एहै अम्बा मोरीरे॥एदेशी॥

॥ वंदणा करके वखाण सुणवा वैठ्या हरष अ पारी रे ॥नरनारीका ठाट जुड्या मानू खिलरही केसर क्यारी रे॥ धीरजमल गुरु धार लिया नन्दराम मुनी सुखकारी रे॥ महिमएडलमें धरम दिपायो जाणे वहु नर नारी रे ॥ १ ॥ धी० टेर ॥ भविक चकोर मोद धरि निरखे मुद्रा मोहन गारी रे ॥ दुरगतिहरणी भवजलतरणी धरमकथा विस्तारी रे ॥ धी० ॥ २ ॥ देशव्रती अरु सरवव्रती ए धरमसु दोय प्रकारी रे ॥ सुरपद पावै शिवपुर जावे काटण करम कुठारीरे ॥ धी० ॥ ३ ॥ रमन कियो परगुनमें चेतन निजगुन

रूप विसारी रे ॥ लख चोरासी च्यार गतीमे भमि
यो जेम भिख्यारी रे ॥ धी० ॥४॥ आक्षेपणि विक्षेप
संवेगणि निर वेगणि ए च्यारी रे ॥ भिन्न भिन्न कर
संवेग रचावे मिथ्या तिमिर निवारी रे ॥ धी० ॥५॥

॥ कवित्त ॥

॥ रविके उदय अस्त होत नित आयु जात जि
नकों न जाने ठाने पापको पसारो है ॥ कारज वि
चारे भूरि भार शिर धारे कूरि नेनना निहारे शत्रु
कालसो करारो हैं ॥ जनम जराकूं देखे विपति मर
न पेखे भयको न लेस उर होत न उजारो है ॥
गयो सब ज्ञान यूं प्रमादके प्रताप भयो मोहमद पा
नतें जिहान मतवारो है ॥ १ ॥ गहे बहुकालतें जो
विषयविलासतें तो तजिके चलेंगे तोहि वार नहि
लावेगा इनके वियोगमे न लेसहू अन्देस यातें पहि
ले तजे तू क्यों न जोलो नही जावेगा ॥ आपहीतें
तोकों तजि विषय चलेंगे जब करिके पुकार बिनपा
र पिछतावेगा ॥ आदिहूंतें तजिके भजे ज्यो भगव
न्तनाम अन्तहूके तन्तमें अनन्तसुख पावेगा ॥२॥

॥ ढाल तेहिज ॥

॥ इत्यादिक उपदेश सुणीने गई पुरुषदा सारीरे॥

गुरु पूछी कही वात पुरवली मनसा येह हमारी रे ॥ धी० ॥ ६ ॥ भवभयभीता तीनु जणाह्मे लेस्यां शरण तुह्मारी रे ॥ सद्गुरु बोल्या देवानूपिया ए तुम भली विचारी रे ॥ धी० ॥ ७ ॥ साधुपणांकी रीती सगली सीख्या आलस टारी रे ॥ मिलकर श्रावक वर्गदिङ्कारो महोत्सव कीधो भारी रे ॥ धी० ॥ ८ ॥ अष्टादश चोराणूं वरसे पाली पीठमजारी रे॥ कातीसुद तेरसने लीधा पञ्चमहाव्रतधारी रें ॥ धी० ॥ ए ॥ चोमासो उतस्या पालीसें कर विहार उपगारी रे ॥ वसु ठाणापालासणी आया करता उग्रविहारी रे ॥ धी० ॥ १० ॥ जोधनगरसे पूजरतनपिण वरसा काल उतारी रे ॥ पालासणी पधास्या सबही हरष हुवा अणपारी रे ॥ धी० ॥ ११ ॥ भव्य प्रतिबोधन श्रीमुखसे अद्भुतकथा उचारी रें ॥ चतुरसंघमें घन जिम गाजे अमृतगिरा[२] उदारी रे ॥ धी० ॥ १२ ॥

॥ सवईया ३१ ॥

॥ शोभत पुरुष नांहि भूरि भुजबन्धहूतें चन्दकी प्रभासे शुभ्रमोता हल हारतें ॥ शोभत सनान तें न चन्दनके लेपतें न केशके सवारतें न फूलनकी मारतें ॥

---

१ 'समूह' २ 'वाणी'

विडुषवखानी नीति धर्मकी निशानी जानी शोन्नत सुज्ञानी सुरवानीके सिंगारतें॥वानीको विज्रूपनसो सत्य पहिचानियतु कहाहे असत्य उंर ज्रूषनके ज्ञारते॥१॥ आशाकी नदीमें पानी पूरन मनोरथ सो तृष्णाकी तरङ्ग तातें आकुल अनन्त है ॥ कामादिक मत्र क छप छीहे कुतर्ककोटि धीरजसें तरु ताको तोरत वह न्तहे ॥ मोहसे जंवर ज्रूरि डुस्तर गहनतातें देखिये करारे तहां चिन्ताके डुरन्तहे ॥ पार पहुंचेहें इनसरि ता अपारहूते योगीजन वृन्दते आनन्दकोलहंतहै २

॥ ढाल तेहीज ॥

॥ कहूं कगालग ठटा वखाणकी वोधवीजदा तारीरे । कुन्थ्यावरणी डुकानमें मानव जो मांगे सो त्यारी रे ॥ धी० ॥१३॥ तीन चोमासा पूजरतनके पास किया सुविचारी रे । च्यार चोमासा किया हरषसूं पूजहमीरके लारी रे ॥धी०॥१४॥ सात चोमासा पूजक जोमी साथ किया तिणवारी रे । पांच कियाकनी रामसुनी संग खप कीधी जणवारीरे ॥धी०॥१५॥ सोसो गाथा नित्य करी मुखविगया दूर निवारी रे। किया थोकमा मुखे डोडसें बुद्धि तणी वलिहारीरे

१ 'समूह'

॥ धी० ॥१६॥ नक्तिविनयकरि आगम सीख्या गुरु आज्ञा शिरधारी रे। अङ्ग उपङ्ग मूलछेदादिक कं ठ किया सिरिकारी रे धी०॥१७॥ सूत्र केवली घणां जीवांरे समकित घटमे डारी रे। वीजी ढाल मनो हरनीषी सुणतां लागे प्यारी रे ॥ धी० ॥ १८ ॥

॥ दोहा ॥

लाखों ग्रन्थ लिख्यो जिणें संचररहित उदार ॥ अक्षर मुक्ताफल जिसा शङ्का नही यलिगार ॥ १ ॥ विविधापनन्ती आदिदे सूत्र लिख्या अनिराम ॥ पे खतमन प्रफुलित हुवे यत्रादिक सब गाम ॥२॥ सार स्वत पुनि चन्द्रिका अमरकोश उर धार ॥ अरथ युक्त लिखि सीखिया प्राकृत व्याकरणसार ॥ ३ ॥ तव न चोढाल्या चोपियां फुटकर पत्र अनेक ॥ नव तत्वादिक थोकडां लिखिया धरिय विवेक ॥ ४ ॥ टब्बो टीका दीपिका अवचूरी सुविशाल ॥ वांचत शु द्ध उचारणी वचन दीज रसाल ॥ ५ ॥ नगवई सू त्र प्रमाद तज वांची चवदेवार ॥ निंननिंन कर स मझावणी जाणे बहु नरनार ॥ ६ ॥ पण्डिताई ऊल की नही कोगोइ सो गम्नीर ॥ प्रकृतीना नद्रिक इसा विरला साधु सधीर ॥ ७ ॥

॥ कवित्त ॥

॥ नर्मेहु नमन्त परगुनकों कहत सन्त आपने अनन्तगुन जाहर जनावे है ॥ स्वारथ अराधे पर कारज विशेष साधे प्रेमरस पावे तिन तापन तपावे है ॥ मूढमति मछरतें कहैं कटु अछरपै छिमा गहि दूपनसो तिनमे दिखावे है ॥ जरे जस पूरजारे से वत सदैव सारे एते गुनवारे साधू कितने कहावे है

॥ ढाल ३ जी ॥

॥ रसीयानी देशी ॥

॥ क्षितितले विचरेहो आतमजावता अतिशय वन्त अतीव सुज्ञानी ॥ अमल अखण्ड प्रताप दिण न्द ज्युं प्रतिबोधे जवि जीव सुज्ञानी ॥ १ ॥ परउप गारी हो मुनि नन्दरामजी घनतरु सरवर जेम सु ज्ञानी ॥ शशिजिम शीतल वदन सुहामणो पेखत उपजे प्रेम सुज्ञानी ॥ पर० ॥ २ ॥ पाखण्डमतने हो निरघाटन किया प्रसनपदुत्तरंदेय ॥सु०॥ निजउतपात बुधे करिजीतिया डुरजय वादी जेय ॥सु०॥पर० ॥३॥ गोगणमे जिम सांड धढ्ढ कियो अथवा हरी घनगा ज ॥ सु० ॥ करत वखाण चतुर्विध संघमे पडती

१ 'हटाया'

घोर अवाज ॥ सु० ॥ पर० ॥ ४ ॥ एकप्रकार असं
जंम परहस्यो दोयविध वन्धन गम सु० ॥ गारव स
ल्लेन दण्ड विराधना विगथासें नहि काम ॥सु०॥पर०
॥५॥ चतुरगति दुःख मेटण उर वसे शरणा च्यार
प्रधान ॥ सु० ॥ वेद कपाय संज्ञा तज ध्यावतां धरम
सुकल दोय ध्यान ॥ सु० ॥ पर० ॥६॥ पञ्चमहाव्रत
निरमल पालता पाले पञ्च आचार ॥ सु० ॥ पञ्चप्र
माद तजे सुमती जजे पञ्चविषयसुख वार ॥सु०॥ पर०
॥ ७ ॥ षट्ट दरसन पटदरव प्रकाशता छकायने हण
वारो नेम ॥ सु० ॥ सात नयां लख वसु मद परहरे
प्रवचन मातसुं प्रेम ॥ सु० ॥ पर० ॥ ८ ॥ वाडस
हित वसे ब्रह्मचरजमे धरमयँती दशधार ॥ सु० ॥
अंग[11] उपंग[12] अरथयुत सुध जण्यां किरिया[13] स्थानक
टार ॥ सु०॥ पर०॥ ९ ॥ चवदे पूरवनोहो सार हृदय
धस्यो पनरे जोग पिछाण ॥ सु० ॥ षोडशभेद कषा
य विवरजता सोले विजकत्यारा जाण॥सु०॥पर०॥१०॥
संजंम पाले हो कडुंप[18] निवारने[4] ज्ञाताध्ययन[19] जणन्त
॥ सु० ॥ असमाधिना हो स्थानक वीसते टाले मन
धर खन्त ॥ सु० ॥ पर० ॥ ११ ॥ एकविस सवला हो

---

१ 'ज्ञत' २ 'मध्यविषयकषायनिंदाविकथा' ३ 'खत्यादि. ४ पाप

दूषण परहरे परिसह उपना अजङ्ग ॥ सु० ॥ पांच इन्द्रानी हो विषय तेवीसठै नकरे तास प्रसंग ॥ सु० ॥ पर० ॥ १२ ॥ तीरथनाथ जजे जलजावसुं जावनां वरज पचीस ॥ सु० ॥ ठवीस अध्ययन जणें तिहू सूत्रना राजत गुण सगवीस ॥सु०॥पर०॥१३॥ वसतर पातर अहार उपासरो निरवद्य जोगवे च्यार ॥सु०॥ निशदिन लीन रहे श्रुतज्ञानमें जाणे देखण हार ॥ सु० ॥ पर० ॥ १४ ॥ मेरु धरा वायु अहि तरी हरी करि रवि शशि सिन्धू मेह ॥ सु० ॥ खग जारएरु नज फटिक रतन तणी पावति उपमा एह ॥ सु० ॥ पर० ॥ १५ ॥ इत्यादिक गुणकर मुनि दीपता विहरे जुवि महा जाग ॥ सु० ॥ जिनमारगरो उद्योत हुवो घणो कियो उपगार अथाग ॥ सु० ॥ पर० ॥ १६ ॥ गुण ग्राहक गुणिजन मन मोहनी पजणी ए तीजी ढाल ॥ सु० ॥ सतगुरुजीरा गुणग्राम किया थकां प्रगटेमंगल माल ॥सु०॥ पर० ॥ १७ ॥

॥ दोहा ॥

॥ हिवे सहु चउमासा तणी विगत सुणो चित लाय ॥ जवजल डूबत तारिया जीवघणां समजाय

---

१ 'सुमेरु पृथ्वी सर्प जिहाज सिंह हस्ती सूर्य चन्द्र समुद्र गेंडो पक्षी आकाश.

॥ १ ॥ दिल्ली हरिगढ राणिपुरे वीकानेर सुवास ॥ हरसाले पण क्षेत्रमें एक एक चउमास ॥ २ ॥ आंव ग्राम कोटे रियां दो दो वरसा काल ॥ पण जयपुर अजमेर वसु पण पाली सुविशाल ॥ ३ ॥ वडलू च्यार पिपाड त्री ॥ तिथि नागोर सुठाम ॥ शर जोधाणां सहिरमे चतुर मास अभिराम ॥ ४ ॥ ए छपन चउ मासमे आनंद वरस्या मेह ॥ आप रह्या जिण क्षेत्रमे सुजस लियो गुणगेह ॥ ५ ॥ नितनव कलपें विचरिया ग्राम नगर पुर सहेर ॥ तन शक्ती कम देखने ठाणे रह्या अजमेर ॥ ६ ॥ भक्तिभाव वहु भांतिसुं करे सकल नरनार ॥ पण्डित मरणो किम हुवे ते दाखू अधिकार ॥ ७ ॥

॥ ढाल ४ ॥

॥ महलांमें वैठी हो राणी कमलावती ॥ ए देशी ॥

॥ संवत उगणीसे हो वरस पचासमे [१]मधु सुध पञ्चमी उपवास ॥ कीधो पारणदिन आहार चल्यो नहीं आयु स्थित जाणी आवी पास ॥ १ ॥ ज्ञानी गुरु थारा दरशण विनतरसे हो मनको मांहरो आं कडी ॥ सातमने आंविल करणा मांडिया ठायो नव पदजीको ध्यान ॥ चउसरण पइनो हो सरणा च्या

१ 'चैत्र

रनो आठमने वांच्यो सरस वखाण ॥ ज्ञा० ॥ २ ॥ नवमीने औषध मन विन मे दियो नवि लीधो वो ल्या मुखसें एम ॥ अवतो संथारो हो करणो योगछै खाली भेजे तूं मुजने केम ॥ ज्ञा० ॥ ३ ॥ दशमीके दिन पिण आहार कियो नही एकादशीने श्रावक आय विनव्यो कर जोमी स्वामी आपरे अणसण करवारो अवसर नाय ॥ ज्ञा० ॥ ४ ॥ तारो नवि जीव घणांने आपतो सारोछो निजपर आतमकाज ॥ तुमचो आलम्बन च्यारू तीरथने देवो श्रुतज्ञानादी साज ॥ ज्ञा० ॥ ५ ॥ दर्शन प्रियकारी नयणे निर खतां प्रगटे धरमानु राग ॥ उत्तम पुरुषारो हुवो वि राजणो धनछै शुणक्षेत्रका भाग ॥ ज्ञा० ॥ ६ ॥ मुनि कहे सुणो श्रावक टालिकुंणसके केवली देख्या जे भाव संजम मन्दिरके हो कलश चढावणो छे मुझ मनमे अधिक उछाव ॥ ज्ञा० ॥ ७ ॥ यतः वाल मर णाणि वहुसो अकाम मरणाणि चेव वहुयाणि ॥ म रिहन्ति ते जीवा जिणवयणं जे नयाणन्ति ॥ वार सने विधिसुंकरि आलोवणा अरिहन्त सिद्धारी साख सवहीजीवांसें खमत खमावणा खमज्यो सहु योन चोरासी लाख ॥ ज्ञा० ॥ ८ ॥ संथार पइनो

हो वांचो अरथनो पिण्ड विशुद्धा तुरपचखाण दोहा रणजीत रुशान्ति प्रकाशनां लागो इम अणसण को ध्यान ॥ ज्ञा० ॥ ए ॥ तेरसने प्रातसमें मुनि वो लिया में तो करलीनो संथार जीवुं जहां लग मुजने त्यागछे असणा दिक चउविध आहार ॥ ज्ञा० ॥ १० ॥ अण सण कीधो मुनिनन्दे आजतो थई सारा सहेरमे वात धन धन सहुको मुखसे उच्चरे दरसण करवाने मंडीजात ॥ ज्ञा० ॥ ११ ॥ जोधा णा अहिपुर पाली सहेरका श्रावक गण ततकाल ह रि गढ वडलू नगर नवा तणां संथारो सुणकर आया चाल ॥ ज्ञा० ॥ १२ ॥ चउदसने तनमे व्यापी वे दना चोथा पहोर मजार सास वधियो पिण सुणियो पाखिको पडिकमणो साहसधार ॥ ज्ञा० ॥ १३ ॥ चैत्री पूनमने हो श्रीजिनराजनो धरतां सुध मन ध्यांन ग्यारापर पैंतीस मिनट गयां पछे छूट्या तत पिण प्राण ॥ ज्ञा० ॥ १४ ॥ आयो संथारो वावीस पहरनो पूरी निज मनमारी आस मेली उदारिक देही छोडने कीधो स्वर्ग निवास ॥ ज्ञा० ॥ १५ ॥ प्राते संथारो सीझो सांभली मिलिया मानव थोक वैकुंठी महोछ ववड आडंवरे कीधो श्रावक लोक ॥ज्ञा०

॥ १६ ॥ कीधी उठाली गहरा अरथंनी नींको धरम सुं राग मनमे उदासी आंसू लोचने दीधो कुल चन्द न मे दाग ॥ ज्ञा० ॥ १७ ॥

॥ दोहा ॥

॥ सकल अथिर संसारमे जन मिन को मरि जात ॥ जनम जिनहुंको जानिये वंश करत विख्यात ॥ १ ॥ कञ्ज फुलावत भानुकर चन्द कमोदनि वृन्द ॥ विनजाचे घनदेत जल ऐसेहि साधु अनन्द ॥२॥

॥ ढाल तेहिज ॥

॥ धरम दिवाकर हुं तो भरत मे आथमियो आठो अणगार ॥ पण्डिता चारीहो मुनिवर नन्दसा विरला होसी इणवार ॥ ज्ञा० ॥ १८ ॥ उगणीसे चोपन आश्विन मासमे वदिपक्षे द्रुतिया सोम विशाल ॥ सुभग पुरुषाने प्रेम प्रकाशनी जयपुर मे जोडी च्यारूं ढाल ॥ ज्ञा० ॥ १९ ॥

॥ दोहा ॥

॥ वन्दो श्रीगुरुदेवके चरण अम्बुजकी कोर ॥ जो कि लोक परलोकके हितू सहायक मोर ॥ १ ॥ गुरु दिनकर चिन्तामणी वा सुरतरु सुरधेन ॥ विनमांगे फल च्यांरि शुभ तुरत देत सकुचेन ॥ २ ॥ गुरु सम

१ 'धन, २ 'धर्म अर्थ काम मोक्ष,

दूजी उपमा नहि देखी जगमांय ॥ किसनलाल खोजी घणी पिण कोइ पांमीनांहि ॥ ३ ॥ धन्य धन्य गुरु देवजी धन्यवाद गुरु तोय ॥ पशुता टाली नरपणो सद्गुरुदीनो मोय ॥ ४ ॥ अनुत्तरवासी सुर सवे जवलेखक पट्ट होय ॥ महिमा श्रीगुरु देवकी लिखे निरन्तर सोय ॥ ५ ॥ सवधरती कागज करे लेखनि सहु वनराय ॥ सर्वसिन्धुकी मषि करे गुरु गुण लिख्या न जाय ॥ ६ ॥ तूठो तूठो तूठोरे मुझ जगनो तारक तूठो एदे० सफल मनोरथ आजरे मुज फलियो ये ॥ टेक ॥ श्रीगुरु देव तणां गुण करतां पयमे साकर भलियो रे मुज फलियो ॥ १ ॥ उत्तम मुनिका गुण गावन्तां पातक जावे टलियो रे ॥ मुज० ॥ २ ॥ मुज ऊपर उपगार कियो अतिकाढ्यो भवजल कलि योरे ॥ मुज० ॥ ३ ॥

॥ कवित्त ॥

अवनी अनेक मतिमन्दनके वृन्दनकी मन्दता निवारीके अमन्दता उघारे है चेननमे सांच सुधा सींचत सनेह सेती मानता महान पाप पुञ्ज तें निवारेहै ॥ वाढत विशेष चारु चित्तकी प्रसन्नताई कीर्ति सुहांइ दिश विदिश वधारे है महिमा अपारसो वखा

ने कहा वारं वार साधू संत संग नांही कोनको सु धारे है ॥ १ ॥

॥ ढाल तेहिज ॥

सुगुरु कृपा करि मोय वतायो शिवपुर मारग स लियोरे ॥ मुज० ॥ ४ ॥ लोह समान हुं तेमें मुनि गुण रस कूंपी रस ढलियो रे ॥ मुज०॥ ५ ॥ गुरु ज गती कर ज्ञान जंण्यो जे ते नवि जावे खलियोरे ॥ मुज० ॥ ६ ॥ किसनलाल कहे गुरुपद पङ्कजे मुज मन मधुकर[१] हलियोरे ॥ मुज० ॥ ७ ॥ कलश ॥ इम अलप गुण नंदराम मुनिका गाविया मन मोदसें अ नघ वारी अखिल जरियो हृदय आनंद होदसे ॥ मुज वुद्धि थोकी तदपि जोकी चतुर ढाल विनोदसे चूक सगली माफ कीज्यो सुकवि पण्डित वोधसे ॥१॥ पण मास वे दिन वरस ठप्पन साधु पद वर पालियो वसु मास नव दिन वरस सित्तर सकल आयु जालियो॥यथा सुंणियो चरित गुरुमुख तथा मे वरणन कियो ठंछो अधिको कह्यो जिनको मिथ्या डुष्कृत में दियो ॥२॥ कुंजे वांध्यो जल रहे जिम कुंज जलविन थावनां ज्ञाने वांध्यो मन रहे सोही ज्ञान गुरुविन पावनां ॥

---

१ 'भ्रमर'

इम जाणके नित मेव सिरी गुरु देवका गुण गावना किसनलाल सु शिष्य जम्पै सदा हरष वधावनां ॥ ३ ॥ अथ पञ्च परमेष्ठि गुणमाला ॥

॥ दोहा ॥

मन्त्र महा नवकारके सुगुण एकसो आठ ॥ ताको कुछ विवरो कहुं सुगम अरथ मुख पाठ ॥ १ ॥

॥ चौपाई ॥

तरू अशोक तले अरिहन्त पूठे नामण्डल झलकन्त ॥ रतन जडित सिंहासण होय चामर श्वेत मनोहर जोय ॥१॥ छत्र तीन आकाशे चले देव डुन्डुन्नि वाजे नले ॥ अचित कुसुम वरषा विस्तरे दिव्य धुने वांणी उच्चरे ॥ २ ॥ केवल दरसन केवल ज्ञान सुख अनन्त समकित शुन ध्यान ॥ वल वीरज द्वादश गुण वृन्दा तीने गढवारे परखन्दा ॥ ३ ॥ अतिशय धर जिणवर चोतीस वचन वांण कहिये पण तीस ॥ दोष दूर दश आठ अनांण सहस आठ लछण गुण जाण ॥ ४ ॥ चौमुख ब्रह्मा संशय हरे चौसठ इन्द्र महो छव करे ॥ समोसरण काया परिमाण मधुरी वाणी करे वखाण ॥ ५ ॥ वाणी अरथ हिये अवधार गणधर ग्रन्थ रचै विस्तार ॥ चवदे पूरव अङ्ग इग्या

र सब विद्या तिणमांहि विचार ॥ ६ ॥ उपजे खपे सदा थिर रहे त्रि पदी पाठ अरथ सुधलहै ॥ चउनाणी गणधर महातमा निश्चै केवली परमातमा ॥ ७ ॥ धरम धजा आगल संचरे जूसएल विचरे इणपरे ॥ सुर नर मुनि जन जस गावन्त किसन कहे महिमों मनखन्त ॥ ८ ॥

॥ दोहा ॥

राग द्वेष जीते सबल वीतराग जगवन्त ॥ आठ करम अरि दूर कर अमर जये अरिहन्त ॥१॥ केवल दरसन ज्ञान हे सुख समकित वलसार ॥ ए च्यारे गुण केवली अतिशय उर अपार ॥ २ ॥

॥ चौपई ॥

॥ सिधपदकी महिमा अवकहूं शिव स्वरूप सांचों सरदहुं ॥ परमेश्वर परमातम जांण परम पुरुष नहि जाति पिछाण ॥ ए ॥ सुख अनन्त खायकपरिणाम केवल ज्ञान विमल सुध सांम ॥ केवल दरसन देखे सहु सगती सार वल वीरज वहु॥१०॥ सूक्ष्म गुण सुखहै सासता तीनजेदं अवगाहन ठता ॥

१ तिजागहीणशेपार्ज सिद्धाणो गाहणा जणिया इति न्यायात्'

अगुरु लघू अबादा जेह अष्ट करमखय अठ गुण ए ह ॥ ११ ॥ तेज पुञ्ज दीपें द्युतिवन्त ज्योतिरूप व्यापक भगवन्त ॥ निराकार अविकार धरन्त केवल राम कहे सहुसन्त ॥ १२ ॥ अगम अगोचर अखय अ भंग अजर अमर अरु अचल अखण्ड ॥ अमल विमल अविनाशी नांम अलख अरूपी अविचल धांम ॥ १३ ॥ मोक्ष मुगति अरु शिखर सुथान शिवमन्दिर वैकुण्ठ वखान ॥ पञ्चमगति अविगल अभिराम अजय अनुपम थिर विसरांम ॥ १४ ॥ सेवक साहिब एक स्वरूप माहो माहि मिले सहु भूप ॥ ज्यूं सागरमें बूंद समाय त्यूं शिव खेत कह्यो जिन राय ॥ १५ ॥ चाकर ठाकुर नांहि शरीर जरा मरण जामण नहि पीर ॥ रोग सोग जिहा नाही विजोग संपति विपति भरम नहि भोग ॥ १६ ॥ आवा गमण निवार्यो सही फिर चिंहु गतिमे अवे नही ॥ सब शिव रास नमूं गह गई किसन वीनती इण परकही॥१७॥

॥ दोहा ॥

॥ जनम मरन जाके नही अविनाशी पद ठाम॥
निराकार निरलेप हे सो है केवल राम ॥ १ ॥ गुण

छतीस अड संपदा सो आचारज इन्द ॥ वहु परि वारें शोनता ज्युं ग्रहगणमे चन्द ॥ २ ॥

॥ चौपाई ॥

॥ त्रस थावर प्रति पालण हार झूट वचन वोले न असार ॥ चोरी करम करे अवहील जाव जीव पाले शुधशील ॥ १८ ॥ दरव नाव चारित आदरे तप दोय नेद करम निरजरे ॥ धरम विषै वल वीरज करे ए आचार पांच विध धरे ॥ १९ ॥ वाजागीत सुणे न हि राग रूप रंग निरखेन सराग ॥ गन्ध विषै वरते सम नाउ षट रस लंपट नही गणराउ ॥ २० ॥ आठ फरस रस विषय निवार ए पांचें इंदरी परि वार ॥ निरदूषण थानक सेवता रमणी रसिक कथा विरमता ॥ २१ ॥ आसन जास त्रिया नहि पास नारि न जोवे नयन हु लास ॥ नीततणे अन्तर नवि रहै पूरव केल कथा नवि कहै ॥ २२ ॥ नोज न वल कर ताकूं तजै सरस आहार अधिक परि वजै॥ सव सोना तनमन अवगणी ए नव वाम शील व्रत तणी॥ २३ ॥ खिम्या करे न करे कहुं कोप न मिण विने अनिमान न उंप ॥ सरल सुनाव कपट नहि जास है सन्तोष लोन नहि तास ॥ २४ ॥ जीव ज-

तन जयणा पग भरे साला रूप वचन अनुसरे ॥ अ सन गहैं निर दोषज होय वस्तु उठावे मूके जोय ॥ २५ ॥ अचित भूमि परठै मल पञ्च तन संवर संय म कर संच ॥ वचन स पाप कहै न मुनीश मन स माधि ए गुण षट तीस ॥ २६ ॥ वहु सुरति बुंधवन्त कहाय परगट वचन सु सुन्दर काय ॥ दया धरम उज्जल आचार वरजै वाद मिथ्यात व्योहार ॥ २७ ॥ यह गणवर आठै संपदा संघ चतुर्विध सेवे सदा ॥ मैढी भूत महा निगरन्थ सांच वतावे शिवपुर पन्थ ॥ २८ ॥ गुण उत्तरोत्तर और उदार मे मति अलप लहूं नहि पार ॥ मेरा गुरु आचारज एह किसन कहै प्रणमूं ससनेह ॥ २९ ॥

॥ दोहा ॥

॥ जात थापना सरव गुण शिलप कला वहु खेद॥ धरमाचारज ए कह्या आचारज षट भेद ॥ १ ॥ वी तराग वाणी वधे वहे अख ण्डितआण ॥ सरव सुगुण संग्रह करे सो आचारज जांण ॥ २ ॥ नही उपाधि जाके उदे सो कहिये उवझाय ॥ ताके गुणपण वीस है सवदे सवद समाय ॥ ३ ॥

॥ चौपाई ॥

॥ पांच महाव्रत मेरु समान इन्द्री पांच दमें गुण वान ॥ पाले सुकल सु पक्षा चार पांच सुमति तिहुं गुपति विचार ॥ ३० ॥ जणे जणावै पूरव अङ्ग त्यागे सरव कषाय कुसङ्ग ॥ ए पणवीस पाठक गुण ज्ञान पर उपगारी परम प्रधान ॥ ३१ ॥ जिणवर आंण अ खण्डित वहै षटद्रव्य जाव जेद सरदहै ॥ गुण था नक मारगणां मोख समता संवर जाव सन्तोष ॥३२॥ आश्रव पांच करम वंधे च्यार च्यारूं गति कहिये संसार ॥ चवदे राज लोक संठाण स्वमति परमति सकल सुजाण ॥ ३३ ॥ जव्य अजव्य सासिया जाव चोथो अविचल जेद लखाव ॥ स्व परगुण दोष जाणें जेद राग द्वेष व्यापे नहि खेद ॥ ३४ ॥ ज्ञान क्रियासूं सांची प्रीत दूर करे आगम विपरीत ॥ संयम तप जप खप वहु करे किसन कहे प्रणमू मन खरे॥३५॥

॥ दोहा ॥

॥ जाति उपाधि स्थापनां सर्व गुणे मुनि राज ॥ जणेसु आगम उपदिशे चिंहू जेदे उवजाय ॥ १ ॥ द्वादशाङ्ग वाणी विमल वरते सदा समाधि ॥ सुमति

१ 'प्रमाद अशुभ जोग ए कही,

सुराणी संग रहै कुमती कलि न उपाधि ॥ २ ॥ योगध्यान सरधान थिर थिर आचार विचार ॥ वय तप सुतर मति धरम थिर थिवर पांच प्रकार ॥ ३ ॥ मन थिरता थिरता वचन थिरता काया होय ॥ धरमध्यान थिरता करे थिवर कहा वै सोय ॥ ४ ॥ वन्दू साधु सुमारगी मोटा महिमा वन्त ॥ शुद्धि ज्ञान सरधानसूं चोखा चारितवन्त ॥ ५ ॥ परिग्रह चउदे विध तजो जो जियकूं दुखदाय ॥ अवर कछू बाकी रह्यो ताको करे उपाय ॥ ६ ॥ धरम उपग्रण सै सही साधण शिव पुरपन्थ ॥ पिण मनमे ममता नही याते है निगरन्थ ॥ ७ ॥ थिवर कल्पी जिन कल्पि सुंन कल्पातीत महन्त ॥ ए तीनूं विवहारियासुं न विवरो बुधिवन्त ॥ ८ ॥ नगनदोय इव जावसूं एकाकी विच रन्त ॥ सो जिन कलपी जांणिये गुण अठवीस धरन्त ॥ ९ ॥ यथाख्यात चारित्र धर खायक समकित वन्त ॥ कलपातीत सजोगसूं केवल ज्ञान अनन्त ॥ १० ॥ थिवर कल्प परसादसूं क्रिया विविध परकार ॥ गुण सगवीससु साधुके सुंणताको अधिकार ॥ ११ ॥

॥ चौपाई ॥

॥ प्रथम खिमा दूजो वैराग शीतादिक वेदन जय त्याग ॥ मरणा न्तक तिहूं उपसग सहै वस कर तीन जोग निरवहे ॥ ३६ ॥ सगति सता गति जात सुज्ञान दरसन पिण चिहुं जेद पिठान ॥ चारित च्यार इसीपर लहो जाव करन सच जोग सुं कहो ॥ ३७ ॥ च्यार कषाय करे परिहार वर जे इन्द्री वि षय विकार ॥ जार महाव्रत धारेसीस ए मुनिवरके गुण सगवीस ॥ ३८ ॥ [1]एगोहं मेरो नहि कोय दीन पणो आणे नही सोय ॥ कर संजोग जम्यो वहु काल आतम राम करीन संजाल ॥ ३९ ॥ आरत रौद्र राग नहि द्वेष ॥ तीनू सल्प निसल्प विशेष ॥ चिंहु जाषा प्रतिवन्ध विवेक पञ्च प्रमाद निवारय नेक ॥४०॥ किरया पञ्चमहा दुःख दाय साधु धरम सं जम सुख थाय जेद सतावन संवर सार आश्रव जेद वे यालिस वार ॥४१॥ संख्य असंख्य अनन्ता नन्त साधु तणां गुण कोन कहन्त ॥ ज्यूं रत नाकर रतने जस्यो गिणे कवण मूरख मति हस्यो ॥४२॥ निज गुणसूं जव सायर तस्या निरमल होय मुगति सुख वस्या ॥ किसन

---

१ 'एगो मे सासर्ऊ अप्पा नाण दंसण संजुया ॥ से सामे चाहिरा जावासव्वे सजोग लखणा, ॥

कहे धन मेरे भाग नमन करूं नित चरने लाग ॥४३

॥ दोहा ॥

॥ समता दमता नमनता खिमता सुमता मांहि॥ रमता वमता विषमता ममता कुमता नांहि ॥ १ ॥ ए मुनिराज सराहिये कमलरीति जगमांहि ॥ आज्ञा श्रीजिनराजकी नेक विराधेनांहि ॥ २ ॥ अव श्रावक करणी कहूं दुख हरणी सुख मूल ॥ लघु भ्राता ज्ञाता गुणी पाले वरत सुथूल ॥ ३ ॥

॥ चौपाई ॥

॥ जीव विचारनव तत्वके बोल दश पचखाण करे दिन खोल ॥ अतीचार आलोयण लेह चिंहु गति जीव खिमावे जेह ॥ ४४ ॥ मधु मदरा आमिषकाचरा उंबर कन्दरू वर पीपपरा ॥ आठे अभक्ष्य कह्या अरिहन्त तपस्या दश दोय भेदकरन्त ॥ ४५ ॥ चउदे नेम विचारे जाण तजे पञ्चदसकरमादान ॥ निरदूषण बारे व्रतधरे एकादश प्रतिमां विधवरे ॥ ४६ ॥ सत्त सरूप समता रसराग निश भोजन अणगल जलत्याग ॥ दरसन चारित भाव सुज्ञान उपशमच्यार कषाय सुध्यान ॥ ४७ ॥ उत्तम किरिया श्रावक तणी पञ्चम गुणस्थानकके धणी ॥ गु

एएक वीसधरे गुणधार तेहतणो सुणिये अधिकार ॥ ४७ ॥ करुणांवन्त लज्जा गुणवन्त मिष्ट वचन वोले वुधिवन्त ॥ विनयविवेक विचार विनाए सोम निजरशीतल सुधवाए ॥ ४ए ॥ पर उपगारी परम दयाल गुणरागी आज्ञा प्रतिपाल ॥ गुणन विसारे सरल सन्तोष पर अवगुण न कहे परदोष ॥ ५० ॥ दीरघ दृष्टि विचारे बात लवधिलखी उपयोग कहात ॥ ए एकवीस अरथ अवधार किसन कह्यो श्रावक आचार ॥ ५१ ॥

॥ दोहा ॥

॥ अरथ दएम विधि आचरे अनरथ दएम तजेह ॥ विरता विरत विवेकता श्रावक कहिये तेह ॥ १ ॥ जोरुचि काल अनादिकी कुमता कुटिलकु चाव ॥ तिएसें अरुचि अन्नावनां सो समकित समन्नाव ॥२॥

॥ चौपई ॥

॥ देव निरञ्जनगुरु निगरन्थ दया धरम आगम शिवपन्थ ॥ ए समकित कहिये विवहार निश्चै निजगुण लखै सुसार ॥ ५२ ॥ तत्वतीन तिहुगुणकी रीत जिन वचनांकीहै परतीत ॥ नहि संशय नहि फल संदेह पर पाखएमीसूं नही नेह ॥ ५३ ॥ दिन

दिन समता सुमति सुभाव दमता इन्द्रीकुमति कु भाव ॥ जिन धरमीसूं अधिक सनेह सब परिवार गिणे पर एह ॥५४॥धरम न होय करे जब पाप तब जियकूं निन्दै निज आप ॥ बालकबच्छडारीति सुजांण केरुनमूके धरम वखाण ॥ ५५ ॥ जैन धरमकी महिमा होय एसो काजकरे नरलोय ॥ करुणाकरे दुःखिजन देख निरदय जीवहणेंन उपेख ॥ ५६ ॥ दया धरम धारे अरु कहे दयाधरमसूं लागोरहे ॥ दयाधरमसूं परम सनेह दया धरमविण निन्दय देह ॥ ५७ ॥ दयाधरममें है परवीण दया धरममें हैलयलीण ॥ दयाधरम धीरज चितधरे दयाधरम थिरता मन करे ॥ ५८ ॥ संकट मांहि अडिग नितमेव भगति सुदेव सुगुरुकी सेव ॥ विषय वरगसेती वैराग दयाधरमसूं सांचोराग ॥ ५९ ॥ हरप हेतसूं जिनवर भजै चित चोखे चञ्चलता तजै ॥ सरधाबीस बोलखपकरे अव्रत गुणठाणें गुणधरे ॥ ६० ॥ भाव चारितियो चोथो जान यथा सकति कछु द्रव पचखाण ॥ समकित धर नर नारी होय किसन कहै यह लछण जोय ॥ ६१ ॥ गुणमाला गुंथी गुण गाय तीन काल गुणिये चित

लाय ॥ लाज अनन्त महाफल कह्यो किसन कहे चिन्ता मणि लह्यो ॥ ६२ ॥

॥ छन्द अरिल ॥

॥ जम्बूद्वीप सुमध्य सुदरसन मे रहें त्रिगुणी परधि प्रमाण अधिकचिंडु फेरहें ॥ सप्तराजके सीस ईशसु लंकहें आतमज्ञानी रामनाम निकलङ्कहें ॥ ६३ ॥ नहि आदी नहि अन्त नही आकाशहें नही राव नहि रङ्क नही प्रभुदासहें ॥ नही भूख नहि प्यास नही डर आशहें नही धूम नहि धांम नही धन रासहे ॥ ६४ ॥ नही भूम नहि भान नही तम तेजहें नही धूप नहि छांह नही सुखसेजहें नही बंध नहि मोख नही डुखदोषहें नही पुन्य नहि पाप नहि पखपोषहें ॥ ६५ ॥ नहि भेख नहि लेख नही रस रागहें नही देह नहि नेह नही तपत्यागहे ॥ नही गाज नहि वीज नही जल जोनहे नही नाज नहि वीज नही पशुपोनहै॥६६॥ नही जात नहि न्यात नही कुलकाणहे नही रात नहि वात नही हित हाणहे ॥ नही वृद्ध नहि वाल नही मतवालहे नही काल नहि चाल नही जञ्जालहे ॥ ६७ ॥ नही न्याय नहि नीति नही भय

भीतिहे नही राज नहि रीति नहि गुरुभीतिहे ॥ नही आग नहि डंस नही अपसोसहें नही राग नहि रोष नही जरूजोषहे ॥ ६८ ॥ नही प्रीत नहि प्यार नही नरनारहे नही जीत नहि हार नही अवतारहे ॥ नही बोल नहि चाल अचल उद्योतहे नही रूप नहि रङ्ग जोतमे जोतहे ॥ ६९ ॥ नही मेवामिष्टांन नही तिलतक्करा नहि पेभा पकवान नही गुडशक्करा ॥ नही मलमूत्र विकार न भूपण अङ्गहें नहि शोभा सिणगारन सुन्दर संगहे ॥ ७० ॥ अजर अमर थिरवास सरवसाता भई जनम मरण दुखनांहि असाता सव गई ॥ केवल आतमराम सुजस सुखसाजहें किसन सदाउणठाम रामको राजहे ॥ ७१ ॥ इति गुणमाला ॥

॥ दोहा ॥

॥ चार निखेपा सातनय भाषाभेद वेयाल ॥ असञ्झाइ चौतीस पुनि षोडश वोल विशाल ॥ १ ॥ वयणलिङ्ग पुनि कालत्रय उपनितादि चउ वोल ॥ प्रत्यक्ष रूपरोक्ष तिम अन्यर्थ गिण सोल ॥२॥ निरवद्यरू सावज गिरा भेद न जाणे लेश ॥ कल्पे नहि तसुबोलवो तो किम दे उपदेश ॥३॥ पिऊ पर

वर्जा ऊठियो पिण रहि मोटीभूल ॥ भाषा भेद न जाणियो जिन मारगको मूल ॥ ४ ॥

॥ गाथा ॥

॥ सावज्जमणवज्जाणं भासाणं जोनयाणइ विसे सं वुत्तंपि तस्सनखमं कि मंगपुणदे सिउं काउं ॥१॥

॥ कवित्त ॥

॥ जणवंये १ समंये २ ठवंणा ३ नामं ४ रूपं ५ भावं ६ पमुच्चँ ७ व्योहारं ८ जोगं ९ उंपमां १० उ

---

१ 'जणवयसच्चा-जिस देश ज्यो भापा वोले सो सत्य २ 'समयसच्चा'—जैसे कर्दमसें अनेक चीज उत्पन्न होय परन्तु सामान्त भापासें पङ्कज शब्दका कमलही अर्थ समझाजाय, ३ 'स्थापनासत्य—जैसे जिन भगवानकी प्रतिमाकूं जिन प्रतिमा कहो कोई हर्जकी वात नही अथवा एकापर१विन्दी दिये दश२विन्दी दिये शत ३ विन्दीदिये सहस्र इत्यादि. ४ 'नाम सत्य जैसें गुणरहितकूं गुणसागर इत्यादि. ५ 'रूपसत्यं'—महात्माने रूपे क्रिया भ्रष्टकूं महात्मा कहे. ६ 'भावसत्यं—'जैसें सूत्र भापायें एक वरण तिहां पांचही वरण लाभे परंवगपक्षी सुपेद शुक हरयो कोकिल श्याम, ७ पमुच्च—जैसें कनिष्ठाङ्गुलीकी अपेक्षा अनामिका वडी और मध्यमाकी अपेक्षा तर्जनी छोटी वेहूं, आंगली अनन्ता पुद्गलां करिनी पनीछे ऐसे वोलो कोई हरज नही, ८ 'व्यवहार सत्य'—जैसें पर्वत आश्रित तृणवृक्षादिक जलता देखने कहे पर्वत जले है अथवा अमुको गांवन्हांटो इत्यादि, ९ 'जोगदण्डेन दण्डी छत्रेन छत्री तथा अमुका राजाके लाख घोडो छे, १० 'उपमा

चारिये कोहे[11] १ माणे[12] २ मायौ[13] ३ लोभे[14] ४ पेज[15] ५ दोस[16] ६ हांस[17] ७ भय[18] ८ अखाइये[19] ९ उवंघाय[20] १० असत्त संभारिये ॥ उपन्नमिस्सिया[21] १ तिम विगत[22] मिस्समया २ पुनिउपन्न[23] विगत ३ जीवें[24] ४ अजीवां[25] सुधारिये ५ जीवाजीव[26] ६ परॅत[27] ७ अनंन्त[28]

सत्य–जैसें चन्दे सुनिम्मलयरा, सायरवरगम्भीरा अथवा चन्द वदनी मृगलोचनी इत्यादि, सत्य भाषाका ये दश भेद जाणिये ११ 'कोहे'–जैसे क्रोधके वश अदासने दास इत्यादि, १२ 'माणे' जैसे अल्प धनीकूं वहुधनी अथवा अनाचारीहै महा आचार-पणों माने, १३ 'माया कपटाइके वश अखाड भूतवत्, १४ 'लोभके वश वोले सो मिथ्या, १५ 'प्रेमनीने सराय कहे जैसे मे तेरा दास, १६ द्वेषकीने सराय गुणवन्तनें निर्गुण कहे, १७ हा-स्यके वश भाडनीपरे वोले, १८ 'भयनीनें सराय चौरादि झाल्यो असंजम वोले, १९ 'व्याख्यान करता खोटी कथा कहे, २० 'उपघातमृपाते हिंसाकारी वचन वोले, ये दशप्रकारे असत्य-भाषा, २१ 'जैसे इस ग्राममें दश बालक जनम्या, २२ 'जैसे इस ग्राममें दशवालक मुंआ, २३ 'जैसे इस सहरमें १० वालक जनम्या १० वृद्ध मरे, २४ 'जैसे जीवांको ढगलो छे पिणते मां-हिमुं आघणा तेहने जीव कहे, २५ 'जैसे कृमीनो ढगलो छे ते-माहि मूआ कलेवर पिण घणाछे तेहने कहे ये अजीय छे, २६ जैसे कृमीनो ढगलोछेतमाही मरेभीहै जीवतेभी है उसका प्रमाण वाधे, २७ 'जैसे कन्दमूलमें अनन्ता अने पत्रादिकमें प्र-त्येक छे तेहने कहे ये अनन्तकाय है, २८ जैसे कोइक अवयव

८ अद्धाए[२९] अदद्धाये[३०] दशभेद मिश्रकासु किसन विचारिये॥१॥ आमन्त्रणी[३१] १ आणमणि[३२]२ जायणी[३३] ३ पुछणी[३४] भाषा ४ पन्नवणि[३५] ५ पच्चखांणी[३६] ६ साहु सुखदानीहै इच्छाणुलोमयाँ[३७] ७ अभिग्रहि[३८] ८ अनाअभिग्रहि[३९] ९ संशयकारणी[४०] १० जामे संशेयुत जानीहै ॥ वोगडा[४१] ११ अवोगडा[४२] १२ वा संस्कृत[४३] १ प्राकृतही[४४] २ सूर

---

अनन्त कायनो छे वाकी परतहै तेहने कहे ये परत छे, २९ 'जिमकोइ कार्य उपना इम कहे दिवसछते पिणवे गाथाउं रात्री पडी, ३० रात्री अथवा दिवसनो एक देश पहेरादिक आसरी जैसे कार्य उपना कहे पहेर थयाने मध्यान्ह थयो ये दशभेद मिश्र भाषाका, ३१ 'जैसें हे गोयम हे जम्बू हे देवदत्त, ३२ आज्ञानो देवो जैसे अमुक वस्तु ल्याज्यो, ३३ 'जैसे अमुक वस्तु दीज्यो, ३४ 'जिम पन्थादिकनों पूछवो, ३५ 'दानशील तपभाव विनयादि उपदेशनों देवो, ३६ 'नवकारसी आदि पचखांण मागे तेहने पचखांण करावो, ३७ 'जैसे गुरु शिष्यनें कहे अमुको कामकर तिवारेशिष्य कहे माहरी पिण एहीज इछा है, ३८ 'जे भाषा वोलता आगलाने समझपडे, ३९ 'जे भाषा वोलतां वीजाने समझ न पडे, ४० 'जे भाषा वोलता संशय थाय अर्थ न जाणे जैसे सिन्धु आण, ४१ 'जे भाषा शुद्ध वोले सवकूं समझ पडे. ४२ 'जैसें वकरानी परें मणमणाट शब्दवोले, ये व्यवहार भाषाके १२ भेद, ४३ 'प्राणाधीशोगतो मे इत्यादि, ४४ 'जैसे

[४५] सेनी ३ मागधी [४६] ४ पिशाची [४७] ५ मनमानीहै अपभ्रंश [४८] येही पठ गद्यबन्ध पद्यबन्ध जाषापदे कृष्ण लाल जाषाविधि ठानीहै ॥ २ ॥

॥ अथ समकित लहरी ॥

॥ दोहा ॥

॥ सब विचार सुलटो करै सब विवेककी वात ॥ समी दृष्टिसो सम किती वांकी दृष्टि मिथ्यात ॥ १ ॥ समकित सरधा सरदहो समता समतिसु ज्ञान ॥ समरस चाख सुजावसुं समकर कुमति कुज्ञान ॥ २ ॥

॥ चौपाई ॥

॥ जो है सब देवनका देव सो महादेव करो तुम सेव ॥ दोप अष्टादश नांहि निदान गुण अनन्त सो है जगवान ॥ २ ॥ गुरु आतमज्ञानी सुध सन्त

---

ऊपरी पत्तरे गामे, इत्यादि ४५ 'सूरसेनी जाषा' ४६ 'मागधी जाषा' ४७ पिशाची जाषा, ४८ 'अपभ्रंश जैसें उपाध्यायका उफाजी ये ठ जाषा गद्यबंध उर पद्यबन्ध ये १२ जेद व्यवहार-जाषाका विकल्पसें होतेहै उर सत्य असत्य ये दो जाषा परजापतीहै मिश्र उर व्यवहार ये दो जाषा अपरजापतीहै सत्य उर व्यवहार ये दो जाषा साधू बोले असत्य उर मिश्र ये दो जाषान बोले उर इससे अधिक जाषाके जेद जाणे चाहे तो पन्नवणाजी सूत्रका इग्यारमां पद देखें ॥

सुध दरसन सुध चारितवन्त ॥ गुण सगवीस धरे सु ध नाव नव जल तारकहे सुध नाव ॥ ४ ॥ धरम कह्यो केवलि परधान स्वपर दोय दया पहिचांन ॥ समारंज न करे उपदेश यह जिनमतमें जान विशेष ॥ ५ ॥ आगमसो सुधनय अनुसार असुधमिश्र अ रु सुध विविहार ॥ निमतरूप उपादान दोय नेद गेंहे उपादे समझ अखेद ॥ ६ ॥ काल सुनाव नियत निरधार पूरवकृत अरु पुरुषाकार ॥ ए समवाय जुमाने जेह समकित धारी कहिये तेह ॥ ७ ॥ कालविनां तरुवर नहि फले कालविना चारित नहि पले ॥ कालविनां न चढे गुणगाण कालविना न पढे सुध ज्ञान ॥ ८ ॥ हंस सुचाल सुनावे होय आरू सुनावतिरे वहु तोय ॥ मोरमनोहर होय सुनाव हिं सक सहजे होय कुनाव ॥९॥ जे सो तरु तेसो फल लगे जे सो दीपक तेसोजगे ॥ चोर साधुसंग डुख सुख देह नीति वचन अवधारो एह ॥ १० ॥ संपति विपति सरोग निरोग हांण वृद्ध आयूसंजोग ॥ सुख डुख करमतणी गति देख नयनिश्चय पूरव कृतलेख ॥ ११ ॥ उद्यम काज सफल सहु कहे नय विवहार जतन सरदहे ॥ पुरुषाकार पराक्रम जांण

जाय ॥ वं० ॥ ७ ॥ गणधर विहरमान मुनि प्रण मूं जिम सवविघन विलाय ॥ वं० ॥ ८ ॥ अनंत चौवीसीने निशदिन वन्दू तिमिर अज्ञान मिटाय ॥ वं० ॥ ९ ॥ उगणीस वावन पोस किसन चठ नगर नवाके मांय ॥ वं० ॥ १० ॥

॥ श्री आदेसर स्वामी हो ए देशी ॥

॥ आदेसर अविनाशी हो मुगती रावासी सां भलो कांई सेवकनी अरदास भवजल पार उतारो जी अवधारो अरजी वाल हा कांई आपो अविचल वास ॥ आ० ॥ १ ॥ मरु देवी रानंदन हो जग वंदन संदन शीलरा कांई विघन निकंदन देव घननांमी गुणधांमी हो शिव गामी स्वामी मायरा कांई सुर नर सारे सेव ॥ आ० ॥ २ ॥ वीतराग मनरंजन हो दुखभंजन गंजन कांमने कांई देव न दूजो कोय किसन करे कर जोडि हो शिर मोडी सायव वंदना कांई शिव सुख दीज्यो मोय ॥ आ० ॥ ३ ॥

॥ गोरल ईसरजी केवेतो हंस वोलणाजी ए दे० ॥

॥ वलिहारी हो सत गुरजी थारा ज्ञानकी हो मनडो हरष्यो महरो देखि ठटा वखांनकी हो

---

१ 'रथ शीलका'

॥ टेर ॥ ज्ञानी स्वपर मतका जान गिरवा गुण रतनाकी खान गालो पाखंड्यांरा मान ॥ व० ॥ १ ॥ पुरुषदा ठाट जुडे मुख आगले हो जाणे खिलरहि केसर क्यारी वाणी श्रवण करे नर नारी निरखे मुदरा मोहनगारी ॥ व० ॥ २ ॥ गाजो घनज्युं चतुर विध संघमे हो सूतर भिन्न भिन्न करने वाचो जाषो धरम दयामे साचो निश दिन ज्ञान ध्यानमे राचो ॥ व० ॥ ३ ॥ कथा आक्षेप विक्षेप संवेगणि हो चोथी निर्वेगणि विचार वरसे अमृतगिरा उदार श्रोता पांमे समकित सार ॥ व० ॥ ४ ॥ कुंथ्यावरणी डुकानरी ओपमांहो परसनजो पूछे सो त्यार उत्तर देवोहिये उतार थांरीवुधरो छे इनपार ॥ व० ॥ ५ ॥ लीनोजोगकुटंवछ्धछोमने हो जाण्यो ए संसार असार त्रिविधे छोड्या पाप अठार लीधा घोर महाव्रतधार ॥ व० ॥ ६ ॥ अन्नेदान दियो षटकाया ने हो जवजल तारण तिरण जिहाज सारो निज पर आतम काज शीतल आनन ज्यूं द्विजराज ॥ व० ॥ ७॥ वुधनिरमल थारी श्रुतकेवली हो थाने सुर नर सीसनमावे पूरण सुरगुरु पार न पावे

---

१ 'मुखचन्द्र'

किंचित किसनलाल गुण गावे ॥ व० ॥ ८ ॥

॥ राग वसंत होरी ॥

॥ प्रणमू नित सिद्ध जयकारी तिरण भवसाग र वारी ॥ टे० ॥ शिवशङ्कर जगदीश चिदानंद ज्यो तिस्वरूप उदारी अलख निरंजन वीतरागतूं सकल जिवां हितकारी प्रभु तुम करुणाधारी ॥ प्र० ॥ १ ॥ अज अविनाशी अकलसरूपी दोष रहित अवि कारी परमपुरुष परमातम तुमही लोकालोक वि हारी परमपदके दातारी ॥ प्र० ॥ २ ॥ पतित उ धारन भवजल तारन आपको विरध विचारी कि सनलाल चरणांको चाकर आयो शरण तुम्हारी राखो प्रभु लाज हमारी ॥ प्र० ॥ ३ ॥

॥ प्रीतम बोल रे ए दे० ॥

॥ लिछमण जागरे जागरे इकवार भाई म्हारा बोल रें ॥ टेर ॥ इहां नही नगरी आपणी रे इहां नही परिवार मातपिता पिण इहां नाही किम पो रूयो कंतारें ॥ लि० ॥ १ ॥ हूं अयोध्या जायने रे किण परदाखसूं मुख मा० ॥ मुजने क्यो मूकि गयो रे देइ सगलो दुःख ॥ लि० ॥ २ ॥ दह दि

१ 'जल' २ ' वन.

श जो ता तुम विनांरे मीटंन आवे कोय तुज
विन सूंनी सायवीरे कुसुम विना कस वोय ॥ लि०
॥ ३ ॥ तुम विण आपद कुंण हरे रे कहो कुण पूठ
सेसार ॥ उपगारी शिरसे हरो रे वुद्धि तणो नण्डार
॥ न्रा० ॥ ४ ॥ जिम जिम गुण चित संन्नरे रे आवे
विरह अपार ॥ नीर झरे नैणाथ कीरे टूटो ज्यूं मुग
ताहार ॥ लि० ॥ ५ ॥ विविध प्रकार विलाप करता
अहो मोहनी झाल ॥ जीपे ते मुनिराज धन है
एम कहे कृष्णलाल ॥ लि० ॥ ६ ॥

॥ तुम तो न्नले विराजोजी ए दे० ॥

॥ म्हारे घरापधारोजी रूठोडा शिव शङ्कर म्हारें
घरांपधा रोजी ॥ टेर ॥ तुम पूज्यां विनखांवण वै
ठो चूक पडीया मोठी न्रूका प्यासा निकल्या घरसे
दशाहमारी खोटी ॥ म्हारे० ॥ १ ॥ तुमचो दोष
नमुज नारीको दूषण सव है म्हारो न्नारी व्याता केश
घस्या शिर अवतो कोप निवारो म्हारे० ॥ २ ॥ न्ना
ग्यहीणने न्नली वस्तुको जोग मिले नहि कोई ॥
जव दाखां पाकणने लागे काग गले रुज होई ॥
॥ म्हारे० ॥ ३ ॥ न्नांत न्नांतरा न्नोजन करने न्नगती

---

१ 'नेत्र.

करस्यूं थारी ॥ भाव धरीने भोग लगासी पतिव रता मुज नारी ॥ म्हारे० ॥ ४ ॥ भूप दशारण भ इभणे सुण भोला भेदन पायो ॥ नहि घर आया शिवपारवती कुलटा चरित वणायो ॥ म्हारे० ॥५॥ राजा कहे पिण एक न माने टेक विगाडे कांमे ॥ कुगुरांकाभर माया कुमती ते किम आवे ठामें ॥ ॥ म्हारे० ॥ ६ ॥

## ॥ राग व्रज होरी ॥

॥ जाणो न्यारारे चतुर नर जीव काया जाणो न्यारारे टेर ॥ धरम कथा मुनि केशी सुणावे मानो सुधा घन वरसाया ॥ जा० ॥ १ ॥ पँण वपु धारी सयल संसारी भुगते करम उदय आया ॥ जा०॥२॥ ऊंच नीच लघु दीर्घ धनी रंक पुन्य पापका फल गाया ॥ जा० ॥ ३ ॥ चेतन लक्षण जीव अमूर्तिक तन जरु लक्षण रूपी रे भाया ॥ जा० ॥ ४ ॥ जीव दरवतिं हु काल अखण्डित भिन्न भिन्न करके ओल खाया ॥ जा० ॥ अमृत वाक्य अपूर व श्रवणे भूप ति सुण इचरज पाया ॥ जा० ॥ ६ ॥ चित परधान ने पूछ हकीकत केशी श्रमणपे चल आया ॥जा०७॥

॥ राग तेल्हिज ॥

॥ मति हारोरे अमोल खनरत्नवकूं मति हारोरे ॥ टेर ॥ सुंण उपदेश प्रमाद मिटावो सीस नमावो सुध साधव कूं ॥ म० ॥ १ ॥ क्रोध मान मद लोज कपट तज ज्ञज प्रज्जुवीतरागधवॅ कूं ॥ म० ॥ २ ॥ दानसियल तप ज्ञाव ठमांदिक संवललेलो परज्ञव कूं ॥ म० ॥ ३ ॥ रोग असाध्य मिथ्या तमे जक्यिा कहा उपदेश इसा शवॅ[2] कूं ॥ म० ॥ ४ ॥ लाल कहे[3] जिन धरम आराधो च्यार कषाय मिटवो दवॅ कूं ॥ म० ॥ ५ ॥

॥ राग सारंग व्रज होरी ॥

॥ गरवे मति देख सुंदर काया गरवे मति ॥ टेर ॥ हाडको पिञ्जर चाम सुंमढियो जीतर जिंगार जरीरे जाया ॥ ग० ॥ १ ॥ मलमूतर डुरगंध की क्यारी सात घात पिंम दरसाया ॥ ग० ॥ २ ॥ चावत पांन सुपारीने वीमा मुकर देख मन हरषाया ॥ ग० ॥ ३ ॥ कुञ्जर कान पान पीपलको इंद्रजाल सुपनेरी माया ॥ ग० ॥ ४ ॥ सनतकुमार चकीसर उनका रूप खिण कमे विललाया ॥ ग० ॥ ५ ॥

१ 'स्वामी, २ ' मुरदा, ३ ' दावानल.

मातपिता तिरिया सुत बंधव मोहजालमे मुरझाया ॥ ग० ॥ ६ ॥ सुगुरु दयाल कहे सुण भाया देह धरी कुण सुख पाया ॥ ग० ॥ ७ ॥

॥ दोहा ॥

॥ अहो एह कलियुगविषे तज्या सकल व्यापार ॥ मेहनीलामरु फाटका इनहीको अधिकार ॥ १ ॥ सधन थकी निरधन हुवे स्ववश पर आधीन ॥ संनिपातकीसी दशा भये दीन परवीन ॥ २ ॥

॥ देशी होरीका ख्यालकी ॥

॥ संसारी लोकां मत कोई करज्यो रे फाटका घरकारहो नही घाठका मत पीवो जहर भर वाटका ख्यालरचा हे जाटका देवे ठे सतगुरु चाटका ॥ सं० ॥ टेर ॥ आरतध्यांन रहे नितमनमे धरम ध्यांन घटजाय अलियां गलियांमिले मानवी पूठे भाव बुलाय सो कहें अवके तेजी भारी सुण मन राजी थाय हो ॥ सं० ॥ १ ॥ महर करी तूठी जगदंबा अवके राखी लाज घरमे जाय कहे सुन प्यारी गयो दलिदर आज सुंदर सुंदर करो र सोई सीधा वंछित काज हो ॥ सं० ॥ २ ॥ कामनि वरजे कंथने सथे मती करो नीलाम नही लेणारो

जोग आपणे गमे गांठरादाम हे जिणमे संतोष करो जो राखी चाहो मांम हो ॥ सं० ॥ ३ ॥ अवही मेटूं दरद तिहारो सुंदर सांची सरद मुगताफलरो हार कराघूं तो जाणी जे मरद भांत भांतरा भूषण भारी करद्युं पीलीजरदहो ॥ सं० ॥ ४ ॥ वदे जोतकी जनम पत्रीमें लाभ लिख्यो इणमास ठक्यो गरवमे गणकगिरा सुण आयो निज आवास इतरे मंदी चली अचांनक झंका लेय निसास हो ॥ सं० ५ ॥ दीसे आज उदासी तनमे पूछे पदमण आय चिन्तातुर वोल्यो सुन प्यारी अवतो ईजत जाय तुरत खोल दे गहिनो नहितर मरस्युं फांसी खाय हो ॥ सं० ६ ॥ वनिता कहे पेलीमे वरज्या ओचाला दुखदाय गहिंनो सव सासूका घरको करिये ओर उपाय नैन लालकर वोल्यो तडकी थारा वापको नायहो ॥ सं० ॥ ७ ॥ वोली त्रिया दीखस्यो भूंडो दुरजन लोक हंसाय जो मुज गहिनो खोलस्यो तो मे कूवे पडस्यूं जाय हाथ जोड वोल्यो सुन प्यारी वेगोदेस्यूं लायहो ॥ सं० ॥ ८ ॥ जिम तिम कर भूषन लेइ ठांनो धर्या अडाने जाय दूंणो दरव व्याज

---

१ ‘ इज्जत,

पिणडूणो काटो लारलगाय मुग्ध गमायो अरेथ गांठको आरत इधकी थाय हो ॥ सं० ॥ ए ॥ एते सुणि एक अवधू आयो वेपरवाई तास जांगतमा खू चरूसमिठाया ले जावे उनपास लटका कर कर करे ॐमोतांधर मन धनरी आसहो ॥ सं० ॥ १० ॥ पलक खोलकहे सुनरे वच्चा हुकम मातको एह इतना फ रक फरक नहि इनमे मतकर मन संदेह इम कहि जोगे अलख जगायो सुण सुख पायो तेह हो ॥सं० ॥ ११ ॥ जा जा कही सीख जवदीनी लीनी हिरदे धार धाम जाय धन सव चूंचायो जेज न करी लि गार वावो कर वावो गयो सकोई लागो शोच अ पार हो ॥ सं० ॥ १२ ॥ अलिया धंधा करे अज्ञानी मनमे सोचेनाय वृथा लोजसे हुवे फजीती धक्का नरकमें खाय समता वृष्टि विना किम वूके लागी त्रसनालायहो ॥ सं० ॥ १३ ॥ जगणीसें इगताली वरसे अहिपुर सहेर मजार किसनलालरीहित शि क्षा यह सुणज्यो सहु नरनार लाज हानि करमां अनुसारे धरम ध्यांन जरधार हो ॥ सं० ॥ १४ ॥

---

१ 'मूरख', २ 'धन,'

॥ दोहा ॥

॥ गजगवेन्द्र सिंह लक्ष्मी दाम शशीखग केतु ॥ कुम्भ कलशवर पउमसर क्षीरोदधि सुख हेतु ॥ ॥ १ ॥ भवन विमानये वारमो रत्नराशि सुख दान ॥ धूम रहित वहनीसु एह स्वपन चतुर दश जान॥२॥

॥ महावदि रे महावदि वारस जन मिया रे शु भ वेला शुभ वार रे ॥ महोछव रे महोछव वहु विध साजियो रे हरष्यो सहु परिवार रे ॥ शी० ॥ ॥ ६ ॥ दाह जुर रे दाह जुर हुंतो जनकने रे जनि ता फरस्यो हाथ रे ॥ शान्ति रे शान्ति हुई तिण कारणे रे नामज शीतल नाथ रे ॥ शी० ॥ ७ ॥ जो वन रे जोवनरी वय पामियां रे परण्या पद मण ना र रे ॥ विलसी रे विलसी सुख संसारनां रे लीधो संजम भार रे ॥ शी० ॥ ८ ॥ जप तप रे जप तप करणी खप करी रे पूर्व पचीस हजार रे ॥ लाखज रे लाख पुरवनो आउषो रे पहुंता मुगति मझार रे ॥ शी० ॥ ए ॥ गिरवा रे गिरवा गुरु नंद रामजी रे गुण मुख कह्या न जाय रे ॥ किसने रे किसन ला ल गुण गाविया रे गढ जो धाणा मांहि रे ॥ शी० ॥ १० ॥ संवत रे संवत उगणीसो भलो रे वरस व

यालीस सार रे ॥ सांवण रे सांवण मास सुहावणो रे वदि पंचम शनिवार रे ॥ शी० ॥ ११ ॥

॥ जीव रे तु शील तणो कर संग ए देशी ॥

॥ वामानंदा राख हमारी लाज प्रभु मोरा राख हमारी लाज ॥ टेर ॥ मेंगरजी अरजी करु रे सांभ लगरी बन वाज ॥ वा० ॥ १ ॥ देव घणांई देखिया रे किणथी नस रे काज वांछित पूरण तुं मिल्यो रे जगतारण जिनराज ॥ वा० ॥ २ ॥ काल अनंते हूं भम्यो रे चतुर गतीके मांहि ॥ कुगुरु तणां उप देशथी रे तुं धार्यो मन नाहि ॥ वा० ॥ ३ ॥ पूरव पुन्ये तुं मिल्यो रे सव देवनको देव ॥ कोड चतुर विध देवता रे सारे नित प्रति सेव ॥ वा० ॥ ४ ॥ पारस पारस नामथी रे काया कंचन थाय ॥ कनक हुवे जिम लोहनो रे पारसनो संग पाय ॥ वा० ॥५॥ त्रिभुवन केरो राजवी रे अश्वसेन कुलचंद ॥ शरणे आयो ताहिरे रे टालो मुज दुख दंद ॥ वा० ॥६॥ करुणासागर साहिवा रे जगत वछल प्रभु पास ॥ सेवक निज सो जाणने रे पूरो मन तणी आस ॥वा० ॥७॥ चोरासी लख जोनमे रे भव भ्रमणां मे कीध ॥ किसन कहे कर जोडने रे अव तुम शरणो लीध

॥ दोहा ॥

दया धरम प्रभु दाखियो जग जाहर जगवीच ॥
किसनलाल सांची कहें नहि माने सोनीच ॥ १ ॥

॥ सहेल्या ए आवो मोरियो ए देशी ॥

॥ जीव दया दिल धार ज्यो ॥ टेर ॥ दया पा ल्यां हो दुख जावे दूरके मुगत हुवे घर आंगणो वली पामे हो लिछमी भरपूरके ॥ जी० ॥ १ ॥ जीव दया रे कारणे रहनेमी हो छोडी राजुल नारके ॥ संजमले मुगते गया उत्रा धयनमे हो भाष्यो अधि कारके ॥ जी० ॥ २ ॥ धरम रुची दया कारणे मुनि कीधो हो कडवा तुं वानो अहारके ॥ सर्वार्थ सिध जाय ऊपना प्रभु भाष्यो हो ज्ञातामे विसतारके ॥ ॥ जी० ॥ ३ ॥ सोमल खीरा शिर धस्या दया पाली हो मुनि गज सुख मालके ॥ केवल ले मुगते गया अंत गढमें हो भाष्यो दीन दयालके ॥ जी० ॥ ४ ॥ मेघ कंवर सुसल्या तणी दया पाली हो गजके भव जाणके ॥ श्रेणक घर आय अवतस्यो दीक्षा लेने हो गयो विजय विमाणके ॥ जी० ॥ ५ ॥ षोडशमां तीरथं करू पारेवानी-हो जिण टाली घातके ॥ मां स काट दीधो आपणो शान्ति चरितमें हो छेया व

हुली वातके ॥ जी० ॥ ६ ॥ मेतारज दया कारणे न
हि लीधो हो कुर कटको नामके ॥ जव कारण
सोनी डुख दीयो केवल पाम्या हो मुनिवर तिण
ठामके ॥ जी० ॥ ७ ॥ एम अनेक तिस्या घणां पूर
ण कहि तांहो किम आवे पारके ॥ इह पर जव व
हु सुख मिले दया पाल्यां हो हुवे जय जयकारके
॥ जी० ॥ ८ ॥ समत अधयन ज्ञाता तणा वरस जा
ष्यो हो राग रागणी सारके ॥ द्वितीय ज्येष्ठ वदि
पंचमी बुधवारे हो जोडी ढाल मुरारके ॥ जी० ॥ए॥

॥ ख्याली लाल जलजर ल्याइ क्रमा कर्मो रे ॥
॥ ए देशी ॥

॥ जवि जीवा चंचल सुर धनुनीपरे रे तन धन
संपद राज जवि जीवा अनित्य पणो इम जावतां रे
पामे सुख सिरताज ॥ ज० ॥ १ ॥ इम सुध जावना
जाव जोरे सतगुरु देवे उपदेश ॥ आंकडी ॥ ज० ॥
मात पिता सुत सोदरा रे राजरयण मणि हेम ॥
॥ ज० ॥ शरण न होवेको इहां रे अशरन जावना
एम ॥ ज० ॥ इम० ॥ २ ॥ ज० ॥ सुरनर तिरी तिम
नारकी रे निरधन सधन सरूप ॥ ज० ॥ जव जम
ता हुवे प्राणिया रे ए संसार सरूप ॥ ज० ।

॥ ३ ॥ज०॥ रोग जरावलि मरणना रे जनम जवांतर जाण ॥ ज० ॥ सुख ङुःख एक लसोसहे रे इम एकत्व प्रमाण ॥ ज०॥ इम० ॥ ४ ॥ ज०॥ पुदगल जड परिणाम ठे रे आतम चेतन चंग ॥ ज० ॥ पुदगल प्रेम निवारिये रे अन्यपणे धरि रंग ॥ ज० ॥ इम० ॥ ५ ॥ ज० जाजन मूत्र पुरीषनो रे अशुचि रूपनो देह ॥ ज० ॥ सूं शुचि कारण काहला रे अशुचिपणो इम एह ॥ ज०॥ इम० ॥ ६ ॥ ज०॥ नीरतणीपरे नित श्रवे रे आश्रवयोगे कर्म्म ॥ ज० ॥ तेम कषाय क्रिया थकी रे आश्रव जावना मर्म्म ॥ ज० ॥ इम० ॥ ७ ॥ ज० ॥ समिति परिसह[२२] जावना[१२]रे साधू धर्म्म[१०] चरित्र[५] ॥ ज० ॥ करम आगमनो रोकवो[३]रे संवर एह पवित्र ॥ ज० ॥ इम० ॥ ८ ॥ ज०॥ तप वारे जेदे करी रे मूलथी करमनो नास ॥ ज० ॥ एह निर जरा जावसूं रे अजर अमर सुख वास ॥ ज० ॥ इम० ॥ ॥ ए ॥ ज०॥ धन जे संवेगे जस्या रे ठाकि सहु प्रतिवंध ॥ ज० ॥ साधु धरम सांचो धरे रे तप संजम सुप्रवंध ॥ ज० ॥ इम० ॥ १० ॥ ज०॥ लोक नराकृत जाणिये रे पूरण ङव्य संसार ॥ ज० ॥ जनम मर

॥ ११ ॥ न० नव नव नमता जीवने रे डुल हो श्री जिन धर्म्म ॥ न० ॥ हिवका उद्यम आदरी रे आराधो शिव शर्म्म ॥ न० ॥ इम० ॥ १२ ॥ न० नरत प्रमुख जे प्राणिया रे पाम्या शिवपुर ठाम ॥ न० ॥ ते नावनपर नावथी रे नाव धरम सुख धाम ॥ न० ॥ इम० ॥ १३ ॥ गिरवा गुरुनंद रामजी रे किसन चरनको दास ॥ न० ॥ सत उगणीस चमालीसो रे अजिया पुर चौमास ॥ न० ॥ इम० ॥१४॥

॥ वेदिन तुं नूलो राज नूलो ॥ ए देशी ॥

॥ सुकृत करलो रे प्यारा मति हारो एल जमारा ॥ सु० ॥ टेर ॥ झूंटा तन धन झूंटा जोवन झूंटा जगत पसारा ॥ झूंटा जीतव कारण तुं मति बांध पापरा नारा ॥ सु० ॥ १ ॥ सच्चा जिन मत सच्चा आगम सच्चा ही अणगारा ॥ सच्चा धरम अहिंसा लक्षण काटण करम कुठारा ॥ सु० ॥ २ ॥ मात पिता तिरिया सुत बंधव अन्त समय नहि थारा ॥ काल रिपूगल आनग्र हे जब कोइय न राखन हारा ॥ सु० ॥ ३ ॥ दर्न अंणीपर उंसविंडुवा अथवा राग संध्यारा ॥ काया माया वादल ठाया वीजलिका चकारा ॥ सु० ॥ ४ ॥ नर जोवनमें विषय निजर न

र मतनिरखो परदारा ॥ काम भोग हैं सहत विन्दु वो जहर हलाहल खारा ॥ सु० ॥ ५ ॥ मोह जाल में फसिया प्राणी सेवे पाप अठारा ॥ ज्ञान दृष्टि दे सो वसयानां धाय पूत जिम न्यारा ॥ सु० ॥ ६ ॥ अतीचार रहित सुधपालो श्रावकनां व्रत वारा ॥ किसन कहे जिन धरम अराधो मेटो भरम अंधारा ॥ सु० ॥ ७ ॥

॥ अथ मुक्तिनि सरणी ॥ दोहा ॥

॥ प्रथम भव्य भव थिति घटे प्रगट शुभोदय होत ॥ तव चेतनकूं चेतना जाके सुमति सुजोत ॥ ॥ १ ॥ सुरुचि भाव थिरता वढे चढे चतुर गुण थान ॥ करे अनादि मिथ्यातको नाश सकल तम भान ॥ २ ॥ भेदे गांठ मिथ्यातकी तीने करन वखान॥ उपशम रस चाखे तहां महुरत एक प्रमान ॥ ३ ॥ गिरे जो उपशम फरसके सादि मिथ्याती सोय ॥ सास्वा दानको स्वादले अरध पुदगली होय ॥ ४ ॥ सादि मिथ्यात संजोगता उपशम समकित नाम ॥ तीजे गुण ठाणे गुणि मिश्र भाव परिणाम ॥ ५ ॥ चौथे गुण स्थानक विषे सुध सरधा परवीन ॥ सत समता समकित गहे रहे राम गुण लीन ॥ ६ ॥

उपशम खायक खयोपशम वेदक बहु विस्तार ॥
अब पंचम गुण स्थानकी रचना सुण सुविचार ॥७॥

॥ चौपाई ॥

॥ देव धरम गुरु सरधा साची सत्य स्वरूप जि
ना गमजाची ॥ संशय मोह भरम तज दीना पर
मारथका मारगचीना ॥ ८ ॥ नव तत्त्व बोल यथा
रथ धारे साज संवारे नेम विचारे ॥ अतीचार स
मकितके टारे देश विरत द्वादश व्रत पाले ॥ ए ॥
एकादश ही प्रतिमा कारी उत्तम किरिया मिश्र
व्यो हारी ॥ वरजे करमा दान विख्याता गुण इग
वीस धरे लघु ज्ञाता ॥ १० ॥ सांचो दया धरमको
रागी भूल भरमको है परित्यागी ॥ भागी कुमति
कला भव भरणी करे मनोरथ मोटी करणी ॥११॥

॥ दोहा ॥

॥ चठे गुण स्थानक विषे परमादी मुनिराय ॥
थिवर कलप जिन कलपकी वात कहुं विगताय॥१२॥

॥ चौपाई ॥

॥जिन कलपी नाही न परमादी एकाकी मौनी
मरयादी ॥ नगन दिगंबर है वनवासी ध्यान धरे
आतम अविनाशी ॥ १३ ॥ जोग निरूढे ज

सी आशा दासी तजी उदासी ॥ जोगासन जोगे सर करता ध्यानासन धीरजके धरता ॥ १४ ॥ जोगी जोग जुगतको तोले नद्य जुगतिकूं पर घर डोले ॥ सत संगी सेली गुरु शिक्षा दोय कर खप्पर जाचे निक्षा ॥ १५ ॥ शुन गुण संग्रह जटा जुगोटा शील शरमका कसे लंगोटा ॥ कपट नाश कक्कण कर सोहे मौन तणी मुद्रा मन मोहे ॥ १६ ॥ समता जोगनि संग सुहावे सुमति सुधारस नांग चढावे ॥ निश दिन करुणा वीण वजावे सुध सुनाव यह ताल लगावे ॥ १७ ॥ नारी कंथा धीरज धारे वर विवेक वागम्बर मारे ॥ क्षमामडी अडिग है थूणी ज्ञान गुफारु ध्यानकी धूणी ॥ १८ ॥ सुरति सुरंगी सेज समारे मन थिरता आराम विचारे ॥ किसन कहे धनसो दिन थावे इसा मुनीकोदरसन पावे १९

॥ दोहा ॥

॥ जिन कलपी जोगी जती निपट निरागी होय॥थिवर कलप धर संजती कहुक सरागी सोय २०

॥ चौपाई ॥

॥ थिवर कल्प मुनि देश प्रमादी ये दोनु विवहार अनादी ॥ वैत सत्रासे कथा सनावे शिष शाखा

परिवार वढावे ॥ २१॥ धरमो पगरण चउदे धारे म
मता विन विचरे वसुधारे ॥ अव सुण धरम ध्यान
की थिरता जिण करणी कर मुनि जवतिरता ॥२२॥
आतम ज्ञान विवेक विचारे राग द्वेषकी व्यथा वि
फारे ॥ आरत रौद्र न सोगन संगा शात्रव मित्र स
मान सुचंगा ॥ २३ ॥ देव निरंजन जोताकारा गुरु
निरमोही विगत विकारा ॥ जाचो जीवदयाको दा
नी सत्य वचन अरु मीठी वाणी ॥ २४ ॥ क्रोध जु
जंगम निर विपकीना उपशम आण अमी रसपीना
॥ मान महागिरि मेरु गिरायो माया ममता खोज
गमायो ॥ २५ ॥ लोज जहरकी लहर मिटाई विक
था वैर विरोध वफाई ॥ इन्द्री पाचदमे फुख दाता
वमन त्रिषय रस रूपनराता ॥ २६ ॥ कुलाचारकी
चालन चाले मधुरीगति मे गल ज्युं माले ॥ जूमि
विलाक पूज पग धारे सवकूं आप समान विचारे ॥
॥ २७ ॥ साप सिंह व्यन्तर जय नाणे लाजा लाज
न वात वखाणे ॥ निंदा पूजा समकर जाणे जस की
रतकूं नाहि पिठाणे ॥ २८ ॥ शीत उपन वारू वर
साले उपसर्गतीनू सहे तिहु काले ॥ अलप अहा

१ 'देव मनुष्यतिर्यंचका.

री आपा मारे करा मातकी वात निवारे ॥ २९ ॥ रवि शशि व्योम विहंगम गिरिवर खरूगी शङ्ख क मल कछु सरवरं ॥ अहि चंदन मधुकर मलयागिर कनक हंस ज्वाला रतनागर ॥ ३० ॥ भूंदगपवन भूत सम कहिये सिंह वृषभ गयंवर गुण गहिये ॥ शूर सुभट अरिसे नहि भाजे गुण अनन्त यह उ पमा छाजे ॥ ३१ ॥

॥ दोहा ॥

॥ सतम अठम गुण थानके नही प्रमाद अनि मेष ॥ उपशम होय कषाय सव निरमल ध्यान वि शेष ॥ ३२ ॥ नोकषाय नवमें खपें दशमें लोभ ख पाय ॥ उपशान्त मोह इग्यारमें खीण वारमें जाय ॥ ३३ ॥ प्रथम चोकडी उपशमे पीछे मोहनी तीन ॥ नपुंसक नारनो पट हासादिक हीन ॥ ३४ ॥ क्रोधत्रिक मान तणो त्रिक जाण ॥ अरु लोभ त्रिक उपशम श्रेण पिछाण ॥ अनुतानकी चोकडी तीन मोहनी मार ॥ रूडी हूरकर वेद नपुंसक नार ॥ ३६ ॥ पट ॥ थिवरत्य करे पुरुष वेद कर खीण ॥ खय क र अनादी ॥ केकी खिपक श्रेण लय लीण ॥ ३७ ॥

खिपक श्रेण मुनि जो चढे ताको यह विवहार ॥ उ
पशम श्रेण दशा गिरण एकादश अवधार ॥ ३८ ॥
दशमे गुण थानक विषे चोथो चारित थाय ॥ यथा
ख्यात इग्यारमें कलपातीत कहाय ॥ ३९ ॥ शुकल
ध्यान कर खय करे करम घातिया चूर ॥ उपजे के
वल तेरमें होय पटल सब दूर ॥ ४० ॥

॥ चौपाई ॥

॥ प्रगटे जोति उद्योत प्रकासा सुरनर आय होत
सब दासा ॥ देखे लोका लोक बखाणे स्वरग मिरत
पाताल प्रमाणे ॥ ४१ ॥ सबके भाव गतागति जाणे
भव्य जीव संशय नहि आणे ॥ मनकी बात गुपत
नहि छानी जो जाणे सो केवल ज्ञानी ॥ ४२ ॥ चढे
चउदमें होय अजोगी सिद्ध आठ गुण सहित पयो
गी ॥ पेतालीस लक्ष परमाना जो जन च्यार कोश
का जाना ॥ ४३ ॥ च्यार वीसमें भाग उजासा ज
हां जोति स्वरूपका वासा ॥ जगत सीसपें जाय वि
राजे सेवक स्वाम समान सदा जे ॥ ४४ ॥ चिहुं
गति आवा गमन मिटावे फिर उवेगरभा वासन
आवे ॥ डुख सुख करता करे न करमी कहेजु एसे
महा अधरमी ॥ ४५ ॥ केउ कहे जो जन हे मोटा

च्यार कोशका जो जन ढोटा ॥ तिणसूं वात मिले नहि सारी समझ विचार कहो विसतारी ॥ ४६ ॥ च्यार हजार कोशका लीजे तो विधि मिले सुरति सुध कीजे ॥ एह विवरो वहु सुरति जाने साच झूंठ पंडित पहिचाने ॥ ४७ ॥ तीन भुवन भाष्या है ना णी तिण माहे पांचू गति आणी ॥ में आगम दे ख्या गुरु वाणी तिण अनुसारे मुगति वखाणी॥४८॥ जो जन तीन तीन पल सागर आंगुल तीन तीन गुण आगर ॥ वस्तु विमाण जमी मापीजे तनको मान वरत तिहु लीजे ॥ ४९ ॥

॥ दोहा ॥

॥ च्यार कोश अरु च्यारसे च्यार हजार विचार ॥ दुगुणा जो जन देवका मनको भरम निवार ॥ ॥ ५० ॥ मुगति होय सव करमसूं जीव मुगति में जाय ॥ राग द्वेष मोह जालमें फस्यो मुगति किम थाय ॥ ५१ ॥ जगमें फिरत अनादिको पुन्य पाप की दोर ॥ राजा रंक कहायके ऊच नीच भ्रम जोर ॥ ५२ ॥ लख स्वरूप जाज्ञाजिके मिथ्या मतिको खोय ॥ तिण पाम्या सुख सासता सुजस सदा थिर होय ॥ ५३ ॥ यह दिन दशकी साहिवी मत कोइ

करो गुमान ॥ अन्त कालका गालमें राजा रंक स
मान ॥ ५४ ॥ कुण कुण जगमें होय गया भूमि प
ति नृप जोय ॥ ममता कर कर मर गये नाम ठाम
नहि कोय ॥ ५५ ॥ स्वमति परमति परम मतिकहुं
कथा लवलेश ॥ भव्य सुणो चित लायके कहे कि
सन उपदेश ॥ ५६ ॥

॥ चौपाई ॥

॥ नाभि घरे अवतार जुलीना जुगल्या धरम नि
वारजु कीनां ॥ राज नीति धर्म नीति प्रकासी राम
रहीम रटे जगवासी ॥ ५७ ॥ आदिनाथ आदिम
कहि लावे महादेव ब्रह्मा वतलावे ॥ विष्णु नाम गुण
कहे उनीकूं मति विरोध है मूढ दुनीकूं ॥ ५८ ॥ ऋ
षभ आदि अवतार सुज्ञानी ताकी यह सब सृष्टि
कहानी ॥ आगम वेद पुराण कुराणा सब जग री
त व्योहार वखाणा ॥ ५९ ॥ तज पर संग भयो पर
मेसर साचो जैनजति जोगेस्वर ॥ तप सुभाव मोन
व्रत लीना शुक्ल सुध्यान करम खयकीना ॥ ६० ॥
केवल ज्ञान परम पद पाया इन्द्रादिक सबही मिल
आया ॥ समोसरणकी रचना कीनी दिव्य धुन्न देश
ना दीनी ॥ ६१ ॥ सुगति गमनको पंथ बतायो

देख्या केवल पद पायो ॥ जे जे शवद करे आकाशे
केवल महिमासुर परकाशे ॥ ६२ ॥ चौवीसे अवता
र कहाणा सवकी महिमा एक समाना ॥ अतिशय
वाणी गुण कर सोहे त्रिगडो देख नविक मनमोहे
॥ ६३ ॥ ऋषन पुत्र नरतेसर राजा ढहुं खण्डमें आ
ण अवाजा ॥ सवा कोड सुत जाके जाए जैन वि
ना कहुं नाम न पाये ॥ ६४ ॥ वाहूवल वलवन्त
वदीतो चकर वरतसेती जुद जीतो ॥ तीन लाख सुत
ज्ञान गिणाए वेद व्यास कबु नाहि सुनाए ॥ ६५ ॥
राजा सेव करे कर जोडी सहस बतीस मद मछर
मोडी ॥ सगरराय सुत साठ हजारा सवको काल
नयो समकारा ॥ ६६ ॥ इन्द्र अवधि करि रूप व
ख्याण्यो सनत कुमार गरव मन आण्यो ॥ तनकूं रो
ग व्यथा जव जागी ढहुं खण्डकी ममता त्यागी ॥
॥ ६७ ॥ ब्रह्मदत्त संनूत चकेसर इन्द्र लोक जिम
जाण सकेसर ॥ राजऋद्धि रमणीके रागी दोनुंनर
क गये निरनागी ॥ ६८ ॥ दशरथ राजा जोग कमा
यो नरत रामको नक्त कहायो ॥ कहां राम लिछम
नकी जोडी महा वली जिण लंका तोडी ॥ ६९ ॥
कहां लंकपति राज करन्ता इन्द्रजीतसे सुत वलव

न्ता ॥ इक लख पूत सवा लख न्याती तिण रावण घर दियो न वाती ॥ ७० ॥ राय विभीषण धरमि सुन्याई लग्यो रामके चरने आई ॥ कुंभकरनकी रही न काई खरदूषणसे गए विलाई ॥ ७१ ॥ मेहदमेघ अंगद मयमन्ता पवनरायपूत हणमंता ॥ भामण्डल सुग्रीव विराजा वडे वडे विद्याधर राजा ॥ ७२ ॥ कहां भवे जादव जोरवहन्ता संवप्रजुन कुंमर दुरदन्ता॥ कहां द्वारापुरकी ठकुराई कहां बलभद्र कनैया भाई ॥ ७३ ॥ दुरजोधन राजा अभिमानी पांडव पांचे वडे सुज्ञानी ॥ केरु दल दरियाव हटाया जंगजीत फिर मुगतसिधाया ॥ ७४ ॥ रामायण भारत बहुराया शिशूपाल बलभद्र खपाया ॥ कीचक दाणू भीमगिराए जरासिंध जोधा जम खाए ॥७५॥ भीषम काल जमनजसजाया नव नारद का नाम न आया ॥ परसराम बल अनमीराया राय परीछित परस कहाया ॥ ७६ ॥ करकंडूनमी निगई गाया जय राजा एह मुगति सिधाया ॥ रायदसारण गरभमे आयो तिण सकेंदर पाय लगायो ॥ ७७ ॥ संशय शङ्ख प्रदेशीपाया पुंडरीक इषुकारकहाया ॥ जित शत्रु पृथ्वी रूपी राजा वज्रजंघ व सुभि चंदवाजा

॥ ७७ ॥ चंड प्रद्योत न राय उदाई श्रेणकनृपचे
ला वरदाई ॥ जनक कनक मधुकीटक जाई नर
वाहन नल कूंवरराई ॥ ७ए ॥ दधिवाहन कहां राय
संतानी विक्रमराय करनसेदानी ॥ अजय कुमार म
हाबुधवंतो जंबू सालजद्र धनवंतो ॥७०॥ कहां उवे
ब्रह्मा वेद अनंता कहां उवे शंकर गंगधरन्ता ॥ कहां
उवे मांनु मूंजनवनंदा जोज जरत कहां गोपीचंदा
॥७१॥ हिंदूमूसलमान हि मराये केइ उत्रपति गरद
मिलाये ॥ कालवली सबकी सुधिखोई राजा रंक बचे
नहि कोई ॥ ७२ ॥ केते नाम कहांलूं वरणो ध
रमविना जगमांहिन शरणो ॥ धरमध्यानके मारग
लागा ताकूं अजर अमरकी जागा ॥ ७३ ॥

॥ दोहा ॥

केई कोमराजाजए केई कोरू अवतार ॥ केई सुब
दाता जये केई सेठ सिरदार ॥७४॥ गुणथांनक रचनां
करी किसनलाल अजिराम ॥ श्रीगुरुनंदप्रसादथी
सिद्धहोत सवकाम ॥ ७५ ॥ इतिमुगतिनिरसणिः ॥

॥ देशी निहालदेकी ॥

परम रिपू इण लोकमें जी कांइ मोहनिकरमनि
दान ॥ सुरनरतिरि पसु पंखियाजी काइ इणसवकिया

हांजी कांइ इण सवकिया हेरान ॥ १ ॥ जगमे डु रजय करमयो मोहनीजी ॥ आंकनी ॥ डुरजय कर मयो मोहनीजी कांइ विजयकरे जविकोय ॥ इंणव सपम्थिया प्राणियांजी कांई मदठकियाजिम होय ॥ जग० ॥ २ ॥ सकल संसारी जीवमाजी कांइ ज कम्यामोह जंजीर ॥ गुणस्थानक इग्यारमेजी कांइ जाय पहुतो यो वीर ॥ जग० ॥ ३ ॥ प्रकृति अग वीस एहनी जी कांइ जापी सिरि जिनजांन ॥ सि त्तर कोमाकोमनीजी कांइ उतकृष्टी स्थिति मान ॥ जग० ॥ ४ ॥ सुंनकांनो कृश पांगुलो जी कांइ क रण पूंठकरहीन ॥ व्रणी कृमी पूतिवेहालमे जी का इ सुनी पेखत हुवेलीन ॥ जग० ॥ ५ ॥ कंथवियो गा कामनी जी कांइ जीवत हीं जरजाय ॥ हरिसन मुख करसींगमाजी कांइ प्राणगमावेगाय ॥ जग० ॥ ६ ॥ शचीपति शचिपाये पडी जी कांइ ललित व चन कहे एम ॥ आशपूरो निजदासनी जी कांइ अवमोसूं करो प्रेम ॥ जग० ॥ ७ ॥ चरम शरीरी जीवडाजी कांइ इंणवस पम्थिया आय ॥ जुगती कर म जोगावली जी कांइ सिद्धाकरम खपाय ॥ जग०

---

१ 'इन्द्र,' २ 'इन्द्राणी,

॥ ८ ॥ गोयमगणधर गुणनिलोजी कांइ ज्येष्ट शिष्य सुवनीत ॥ वीरछतां नहिपामियो जी कांइ केवल ज्ञान पवित ॥ जग० ॥ ए ॥ राजुल देखी मोहियो जी कांइ रहनेमी अणगार ॥ भ्रष्टकियो नंदीसेणने जी कांइ अरणक आर्द्रकुवार ॥ जग० ॥ १० ॥ संभू तवंधव चित तणो जी कांइ कुंडरीक हुवोखवार ॥ सेठ माकंन्दिनो मीकरोजी कांइ जिन रखलीनोमार ॥ जग० ॥ ११ ॥ अषाढभूति अणगारने जी कांइ मोहनी दियोधकाय ॥ जोगतजीने भोग आदर्योजी कांइ घरनटवाके जाय ॥ जग० ॥ १२ ॥ इत्यादिकवहुजीवने जी कांइ मोहनी किया फजीत ॥ धन मुनिवर संसारमेंजी कांइ मोह करम लियो जीत ॥ जग० ॥१३॥ विगत मोह सुख सासताजी कांइ पांमे शिवपदखेम ॥ छूटे भवदुःख फंदसे जी कांइ किसनलाल कहे एम ॥ जग० ॥ १४ ॥

॥ आज हिंदवाणी सूरजऊगियो ए दे० ॥

ऋषभ अजित संभवनमूं अभीनंदन सुमती देव जिनंदमोराहो ॥ पदमसुपारसनाथजी नमो चन्द्रप्रभू नितमेव ॥१॥ जिनंदमो राहो वीनतमी अवधारज्यो ॥ आंकडी ॥ सुविधिशीतल श्री श्रेयांस जी वंदू वासुपूज

जिनराय जि० ॥ विमल अनन्त धर्म शान्ति जी सिद्ध हुवा करमखपाय ॥ जि० वी०॥२॥ कुंथु अरे ह म ल्लिनाथजी मुनिसुव्रत नमूं जगतात जि०॥ नमियनाथ रठनेमजी पारस वीर विख्यात ॥ जि० वी० ॥ ३ ॥ इंण चौवीसासूभाहिरो पूरण भागे छेप्रेम जि० ॥ अवर देव जाचण तणो मुजमन करने नेम ॥ जि० वी० ॥ ४ ॥ म्हारोमन जिनराजसूं लागरह्यो उत कृष्ट जि० ॥ आयसकूं नहीं स्वामिजी पिणसरधाठे म्हारी पुष्ट ॥ जि० वी० ॥ ५ ॥ जिणदिन नयणे नि रख स्युं पूरस्युं मनभाराकोड जि० ॥ जनम सफल जदजांणस्युं किसन कहे करजोड ॥ जि० वी० ॥६॥

॥ रुकमणकी लाज राखो ए दे० ॥

यांही रहो नेमरसियारे तुमयांहीर० तेरेचरन कमल मन वसियारे तु०॥ आंकणी ॥ सब जादवमि लव्याहन आये इन्द्र देख मन हंसियारे ॥ तुम० ॥ ॥ १ ॥ राजुलसखिया जान विलोकी रोमरोमहुलसि यारे ॥ तुम० ॥ २ ॥ पशुवनकेशिरदोषदिया प्रभु त ज राजुलवनवसियारे ॥ तुम० ॥ ३ ॥ संजमले प्रभु मुगत सिधाया अष्टकरम दलघसियारे ॥ तुम० ॥४॥

किसन कहे प्रभुध्यानधरू तेरा जिम चकोरखगससि
यारे ॥ तुम० ॥ ५ ॥

सुंनेभावे गुलावी केवमो म्हारो देवरियो नादान
उतारो वेवडो ए दे० ॥

समदृष्टी भविजीवने मुनिवर भाषे एम ॥ घुरे
नगारा कालतणां शिर गाफलवैठो केम ॥ १ ॥ सुज्ञा
नी चेतरे कछु करले सुकृत छोड कुटंवकोहेतरे निज
तत्व पिछाणो खोलहियारोनेतरे इम परउपगारी स
तगुरु हेलादेतरे ॥ आंकणी ॥ पण अतिचार निवा
रने समकित सेठीधार ॥ देवनिरागी गुरुनिरलोभी
धरमदयामे सार ॥ सु० ॥ २ ॥ नरभव पायो नीठ सें
सोविरथा मतिहार ॥ आश्रवलोभ दंभपरि हरि
ये करिये पर उपगार ॥ सु० ॥ ३ ॥ लख चौरासी
जोनमे भमियो काल अनाद ॥ जपतप संजम खम
समदमकर छोड सकल परमाद ॥ सु० ॥४ ॥ हटवा
को मेला जिसो मिलियो सहु परिवार ॥ सव संसार
अथिर जिन भाषो निश्चल धरम उदार ॥ सु० ॥५॥
तन धन जोवन कारमो संध्याराग समान ॥ चंचल
आयु वेगनदीको अथवा चलदल पान ॥ सु० ॥६॥
करमविपाक उदय हुवा भुगते आपो आप ॥ पुदगल

सुखमे लीन हुवो तू मतकर जाभापाप ॥सु०॥७॥ मात पिता सुत भामनी संगन चाले आथ ॥ दानशील तप भावरूपिया संबल लेलो साथ ॥ सु० ॥ ८ ॥ परिग्रह ममता छोडने सुधराखो परिणाम ॥ किसन लाल कहे स्वर्गमुगतका सुखपासी अभिराम सु०॥९॥

॥ नाथ कैसे गजको फंद छुडायो ए दे० ॥

मनां तोने केईवार समझायो तोने अज हू ज्ञान नहि आयो ॥ आंकडी ॥ कवहुक ज्ञानी कवहुक ध्यानी कवहुक मांनी सवायो ॥ कवहुक जोगी कवहुक भोगी कवहुक रंकरु रायो ॥ मनां० ॥ १ ॥ कवहु आकाशमें कवहु पातालमें कवहुक तिरछो पलायो ॥ जल थल वसती उजाड पहाडमे निशदिन भ्रमण करायो॥मनां० ॥ २ ॥ सुंदर काममेविघन करे तू विगथामे काल गमायो ॥ अंकुशविन गजराजवण्यो तूं आपूं ही मद मांहिछायो ॥ मनां० ॥ ३ ॥ वाजी कुरंगपतंगसमीर[1] थी शीघ्रगती सुरथायो ॥ तिणसूं हित्वरितगती परमां णूं तुजगति पारनपायो ॥ मनां० ॥४॥ उदधि तरंग ज्युं चंचल मरकट[2] छेरु कियां दुखदायो ॥ सरपकी पूंछपें

१ 'घोडासे हिरणसे पतंग पवन देवतासे परमाणुसेभी शीघ्र गति, २ वानरो वाय भर्‍यो इत्यादि,

पांव दियोमांनु सूतोही सिंहजगायो ॥ मनां० ॥५॥ लिं ग नपुंसक नाम धरावे तू मरदामें मरद सवायो ॥ ग मनकरें पग पंख विना किम यह मोने इचरज आयो ॥ मनां० ॥ ६ ॥ सुमति सखी थारे दायन आवे कु मति दियो जरमायो ॥ मिलकर चालीससेरेंवएयो तूं शंकनमांनत कायो ॥ मनां० ॥७॥ निरलज चोर क ठोर महाठग डुष्ट मती दरसायो ॥ तंडुल मांठलो तुज परसादे सातमी नरक पठायो ॥ मनां० ॥ ८ ॥ मरुदेविमाता जरत नरेश्वर प्रसनचन्द्र कृपिरायो ॥ होय सखा ऐसी मदत करेतो शिवपदल्यूं ठिनमायो ॥ मनां० ॥९॥ एगे जिया पंण पंचाजया दस पुन सव शत्रू जितायो ॥ धन्यनराते वसकर तुजने जीत नि साणघुरायो मनां० ॥१०॥ तजकर कुन्द गुलाव चमेली वांवल कुसुमे लुजायो ॥ किसनलाल कहे सुंणमनस धुकर शिर मूंड्यो तू मुंडायो ॥ मनां० ॥ ११ ॥

॥ गरवाकी देशी गुजरातीमें ॥

॥ हारें जीवा आगम ज्ञान कह्या नव पूरव जैन मेरे लोल ॥ हारे० ॥ आगमीक नव ऊपर पंच सुवे

१ '४० सेरोंका १ मन,
२ ' तेणपरंभिन्ने सुत्रयणा, इति नंदीसूत्रे, ३ 'संपूर्ण ज्ञान,

नमें रे लोल ॥ १ ॥ हांरे० ॥ ब्रह्मज्ञान दरम्यान सु
रत आतम सही रे लोल ॥ हांरे० ॥ जामें शुद्ध उ
पयोग दशा ऐसी कही रे लोल ॥ २ ॥ हांरे० ॥
उदासीन जग मांहि रहे वैरागमें रे लोल ॥ हांरे०
जोग मिले कब आय करूं घर त्यागमें रे लोल ॥
॥ ३ ॥ हांरे० ॥ जाती समरण होय संनी नवी जी
वकूं रे लोल ॥ हांरे० ॥ पूरव नव विस्तार लखे सु
ध पीवकूं रे लोल ॥ ४ ॥ हांरे० ॥ सहज नाव उप
देश निमित सूं संपजे रे लोल ॥ हांरे० ॥ मतिमें
आतमज्ञान मिथ्या मतिकूं तजे रे लोल ॥ ५ ॥
हांरे० ॥ अवधि ज्ञान मरयादा है गती च्यारकी रे
लोल ॥ हांरे० ॥ मनुष्य तथा तिरयंच देवता नार
की रे लोल ॥ ६ ॥ हांरे० ॥ घटे वढे थिर रहे ठऊं
परकार हे रे लोल ॥ हांरे० ॥ ए पण आतम ज्ञान
विवेक विचार हे रे लोल ॥ ७ ॥ हांरे० ॥ मन पर
यव परिमाणसूं लक्ष पेतालसो रे लोल ॥ हांरे० ॥
मुनि महात गणधार लखे सुविशाल सोरे लोल ॥
॥ ८ ॥ हांरे० ॥ जाणे मनकी वात मनुष्य तिरयंच
की रे लोल ॥ हांरे० ॥ इणकूं आतमज्ञान कह्यो
सुख संचकी रे लोल ॥ ए ॥ हांरे० ॥ केवल ज्ञान

समान जान नहि खलकमें रे लोल ॥ हरि० ॥ सब ब्रह्मांड विचार लखे सहु पलकमें रे लोल ॥ १० ॥ हरि० ॥ संपूरण परकाश आगमगमकूं लखे रे लोल ॥ हरि० ॥ ऐसो आतमज्ञान किसन आखे अखे रे लोल ॥ ११ ॥

॥ दोहा ॥

॥ आगम ज्ञानी है नहीं नहीं आगमिक आज॥ आगम है सो अल्प है समझ सुधारो काज॥१॥२०

॥ नीवडलीरा लावातीखा पान कुण रे संतावे हरिया रूखनेजी म्हाराराज ॥ ए देशी ॥

॥ सतगुरुजी परम दयाल विचरत आया जवि ज न तारवाजी मुनिराज ॥ फलिया मनोरथ माल जले ही पधास्या जनम सुधारवाजी मुनि० ॥ १ ॥ धन घडी धन म्हारा जाग धनरो दिहाडो म्हारे आ जरोजी मुनि० ॥ हिये हुवो हरष अथाग दरसण पायो धरमरी जहाजरोजी मुनि० ॥ २ ॥ ब्रह्मचारी विचारा जंसार तपोधन जूमी जिम जारी खमाजी मुनि० ॥ जागी घटमें वढ़ी च्यार प्रकार पाखंडी के

१ 'उत्पात विनय क्रम अवस्थाको प्राप्त हुवो, २ 'हाती,

रि मद गालण हरी समांजी मुनि० ॥ ३ ॥ वाणी थारी पीयूंष समान भविक जीवाने लागे सुहावणी जी मुनि० ॥ विधियुत वा चोथे वखान भिन भिंन करके समझावणीजी मुनि० ॥४॥ दशविध यती धरम धार सतावीस गुणाकरने दीपताजी मुनि० ॥ शुध पालो अखंड आचार निश दिन मन इंद्रयां जीप ताजी मुनि० ॥ ५ ॥ सिंधु जिम गुणारा गंभीर फ टिक रतन जिम निरमल हियोजी मुनि० ॥ संजम में मेरू जिम धीर सकल जीवाने अभयथे दियोजी मुनि० ॥ ६ ॥ शिषथारा मुगतारीमाल विनेवंत आ ज्ञाकारी आपराजी मुनि० ॥ जग सहु जाण्यो भ्रम जाल ततखिण छोड्या मारग पापराजी मुनि० ॥७॥ सुमति गुपति सूं पूरण प्रेम नरभव पामी सफलोथे करोजी मुनि० ॥ तपजोथे दिनमणी जेम ज्ञानादी वट शाखा जिम विस्तरोजी मुनि० ॥ ८ ॥ दीपावो जिन धरम रसाल जंगम तीरथ भवि मन भायणा जी मुनि० ॥ थोडासा गुण गाया किसन लाल गुणि जन मन भाया शिव सुख दायणाजी मुनि० ॥ ९ ॥

---

१ 'अमृत,

समान ज्ञान नहि खलकमें रे लोल ॥ हांरे० ॥ सब ब्रह्मांड विचार लखे सहु पलकमें रे लोल ॥ १० ॥ हांरे० ॥ संपूरण परकाश आगमगमकूं लखे रे लोल ॥ हांरे० ॥ ऐसो आतमज्ञान किसन आखे अखे रें लोल ॥ ११ ॥

॥ दोहा ॥

॥ आगम ज्ञानी है नही नही आगमिक आज॥
आगम है सो अल्प है समज सुधारो काज॥१२॥इ०

॥ नीवडलीरा लावातीखा पान कुण रे संतावे हरिया रूखनेजी ह्माराराज ॥ ए देशी ॥

॥ सतगुरुजी परम दयाल विचरत आया भवि जन तारवाजी मुनिराज ॥ फलिया मनोरथ माल भले ही पधास्या जनम सुधारवाजी मुनि० ॥ १ ॥ धन घडी धन म्हारा भाग धनरो दिहाडो म्हारे आजरोजी मुनि० ॥ हिये हुवो हरष अथाग दरसण पायो धरमरी जहाजरोजी मुनि० ॥ २ ॥ ब्रह्मचारी विद्यारा भंडार तपोधन भूमी जिम भारी खमाजी मुनि० ॥ जागी घटमें वडी च्यार प्रकार पाखंडी के[2]

---

१ 'उत्पात विनय क्रम अवस्थाको प्राप्त हुवो, २ 'हाती,

ल ॥ नव जल डूबत तारियोजी मुनि नमो नमो तुजने त्रिकाल ॥ सु० ॥ ७ ॥ असलजती निरमल मतीजी मुनि नगवन परम कृपाल ॥ करुणा करि मुजने दियोजी मुनि समकित रतन रसाल ॥ सु० ॥ ८ ॥ उपगारी शिर सेहरोजी मुनि धनछे यो चित परधान ॥ धरम दलाली परम करीजी मोने मिसकरे[1] लायो उद्यान ॥ सु० ॥ ए ॥ कठिन वचने[2] मुखे बोलियाजी मुनि विन परमारथ लाध ॥ अविनय कीधो आपरोजी मुनि खमजो सकल अपराध ॥ सु० ॥ १० ॥ निरमल जैवातृक[3] जिसाहो मुनि सागर जेम गंनीर ॥ वसुमती जिम नारी खमाजी मुनि कांचनगिरि जिम धीर ॥ सु० ॥ ११ ॥ नविक कमल प्रतिवोध वाजी मुनि सुरज प्रकाशक आप ॥ शीतल चंदन बावनाजी मुनि मेटण नव डुखताप॥ सु० ॥ १२ ॥ वहु जन समकित पामियाजी मुनि अकथ कियो उपगार॥ परदेशी अनर्क[4] नमावियोजी मुनि धन धन केशी कुवार ॥सु०॥१३॥ सकलपदारथ पेखताजी ज्ञानी गुरु सम जगमें न कोय ॥ किसन कहेगुरु देव सूंजी शिष ऊरणक वहु न होय ॥१४॥

१ 'घोमा फेरणको मिसकर' २ 'जट्टा मुट्टा इत्यादि' ३ चन्द्र ४ 'वडो नारी राजा'.

॥ ख्यालकी ॥ देशी ॥

॥ पग लागो हनुमंत सियाके दिव्यरूप साक्षा त ॥ राघव लिछमन खेम कुशल हे सुखमानो तुमे मात हो ॥ १ ॥ इकवीस दिनासूं सीता सतवंती कियो पारणो टेर ॥ वात पुरवली सुणी जानकी हर ष हिये न समाय ॥ हनुमंत भाषे करो पारणो वन फल ल्याऊं जाय हो ॥ इ० ॥ २ ॥ देव रमण उद्या न मेंस कोई अमृतफल सुख दाय ॥ सीता भाषे तो रु मत लाजे लीजे पड्या उठाय हो ॥ इ० ॥ ३ ॥ लेवन गयो रसाल वागमें वुरू करी वलपूर ॥ वृक्ष उपाडि करे अधो मुख पकरु उछाले दूर हो ॥ इ० ॥ ४ ॥ सीता भाषे सुण रे वंधव करे किस्युं ए का म ॥ भूमि पड्या ल्याजे तुम भाष्यो राखसनो भय पाम हो ॥ इ० ॥ ५ ॥ क्रीडा रंग करी फल लायो पुंजकियो तिण ठाम ॥ परम मोदसे कियो पारणो भूषा गमाई ताम हो ॥इ०॥६॥ संकट टलियो धरम प्रसादे फली मनोरथ माल ॥ देख पराक्रम राम दू तका वोले सीता वोल हो ॥ इ० ॥ ७ ॥ धन माता जिण उदरे धरियो राखण सगला सूत ॥ चिरंजीव रहे घणा काल तुं पवन अंजनी पूत हो ॥ इ० ॥८॥

दिनकर चकवी मेघ मोरडी चंद कमोदनि जेम ॥ किसन लाल कहे धन सतवंती राख्यो पूरण प्रेम हो ॥ ३० ॥ ए ॥

॥ पणिहारीकी देशी ॥

॥ काया कामण वीनवे प्राणेसरजी सुण चेतन जरतार वाहलाजी एक लमी अवला जणी ॥ प्रा० मत मूको निरधार ॥ वा० ॥ १ ॥ तुम विन इण संसारमे ॥ प्रा० ॥ कुण पूछे मुऊसार ॥ वा० ॥ कुटंव कवीलो जातिका ॥ प्रा० ॥ सहु मिलकरसी छार ॥ वा० ॥ २ ॥ शिर साटे प्रीति करे ॥ प्रा० ॥ ते किम छीजे रे तोरू ॥ वा० ॥ कतवारीना सूत ज्यूं ॥ प्रा० ॥ जिम तिम लीजें जोड ॥ वा० ॥ ३ ॥ हुं तुं कुणसी प्रीतडी ॥ प्रा० ॥ पिण होइ आविरे कोय ॥ वा० ॥ जो हिवे मुकीने जावस्यो ॥ प्रा० ॥ जिम जावी तिम होय ॥ वा० ॥ ४ ॥ छोरू मेल करतो फिरे ॥ प्रा० ॥ सर मन आणो रे काय ॥ वा० ॥ ए अपकीरत्ति ताहरी ॥ प्रा० ॥ मुजने नावे रे दाय ॥ वा० ॥ ५ ॥ वहुजन मुजने पर हरी ॥ प्रा० ॥ जे तपताका पाम ॥ वा० ॥ किसन कहे नित आतमा ॥ प्रा० ॥ हुं वलिहारी नाम ॥ वा० ॥ ६ ॥

॥ नागजीकी ॥ ए देशी ॥

॥ हांरे मानवी नमतां चिहुं गति माय रे कांई नर नव पायो नीठसू रेजी ॥ हां० ॥ धर्म कियो न हि जाय रे काइ ऊरगति गामी धीठ सूं रेजी ॥१॥ हां० ॥ शिरपर घूंमें कालरे कांइ खवर नही खिण मातरीरे जी ॥ हां० ॥ चेतो सुरति संन्नाल रे कांइ तज मनीषा जिव घातरी रेजी ॥ २ ॥ हां० ॥ स्वा र थियो संसार रे कांइ मत कोइ जाणो आपणो रे जी ॥ हां० ॥ हिंसा धरम निवार रे कांइ संवर मा रग थापणो रे जी ॥ ३ ॥ हां० ॥ तज कर सगली आथरे कांइ परनव जासी प्राणियो रे जी ॥ हां० ॥ संवल लेलो साथरे कांइ आगे नहि हठ वाणियो रें जी ॥ हां० ॥ धरो धरम सूं प्रेम रे कांइ सुधसर धारी खप करो रे जी ॥४॥ हां०॥ किसन लाल कहे ए मरे कांइ शिवरमणी वेगी वरो रे जी ॥ ५ ॥

॥ घूमरकी ॥ देशी ॥

॥ राज मती कहे कर जोमी हांजि मोने विगर गुने किम ठोमी महाराज ॥ रा० ॥ टेर ॥ आठ न वांकी प्रीत पुरवली हांजी कांइ नवमें नव किम

१ ' बुद्धि पापकी '.

तोडी ॥ महा० ॥ रा० ॥ १ ॥ खूब वरात बणी चतु रंगी ॥ हां० ॥ जादव लाखो कोमी महा० ॥ रा० ॥ ॥ २ ॥ तुरत पुकार सुणी पसुवनकी ॥ हां०॥ जाणी मोने अव गुण उमी ॥ म्हा० ॥ रा० ॥ ३ ॥ मेरु च ढाय रसातल पटकी ॥ हां० ॥ म्हारी करुणा न आ णी थोमी महा० ॥ रा० ॥ ४ ॥ दंपति सुगति गया तसु वंदना ॥ हां० ॥ किसन करे शिर मोडी ॥ महा० ॥ रा० ॥ ५ ॥ अथ श्री सनतकुमार राज ऋषि चोढालियो ॥

॥ दोहा ॥

॥ सुखदाई शासन धणी त्रिभुवन साम सहाय॥ भाव सहित सद्गुरु नमु वली शारद वरदाय ॥१॥ ये त्रिहुने त्रिविधे करी सीस नमू कर जोड ॥ गुण गावो गरुवा तणां मठर मनसूं छोम ॥ २ ॥ सुख दुख करम तणे वसे भोगवे इण संसार ॥ जोवो जग उत्तम पुरुष चक्री सनतकुमार ॥ ३ ॥ कुष्टादि कनी वेदनां अशुभ करम संजोग ॥ निजकृत भो गवी रायजी आप थया आरोग ॥ ४ ॥

१ 'खीभर्ता'

धिरग पणो रे संसार जीतव थोफोने
दुख घणो ॥ ए देशी ॥

॥ हथनापुर सुख दाय अमरापुर सम शोजतो जी ॥ पाले पटखंड राज पृथवी पति अति दीपतो जी ॥ १ ॥ धरम तणां फलसार चतुर सुणो मन थिर करीजी ॥ आंकणी ॥ नामे सनतकुमार आण सहु शिरपर धरेजी ॥ राजन सह सब तीसकर जो मी सेवा करेजी ॥ धरम० ॥ २ ॥ सोले सहस सुर सेव मुह आगल पाला चरेजी सुरपण वीस हजार देह तणी गया करेजी ॥ धरम० ॥ ३ ॥ चवदे रयण अधिकार पुन्य तणां परजावसूंजी रुद्धि सिद्धि नवेई निधान पूरव पुन्य पसावसूंजी ॥ धरम० ॥ ॥ ४ ॥ रमणी राज कुमार चौसठि सहस अंते वरेजी अपठरनो अवतार इंद्र तणी जाणे परीजी ॥ध०॥५॥

॥ कवित्त ॥

॥ चंद हूकी मंदता दिखावे मुख चंद हुते पंकज लुनाई हरे लोचन प्रजावते हेमको वरन हरे हे मसे वरन हुंते हरे अलि मेचकेता कचके वनावते॥ विलसे नितंवबिंव गौरव विलासनीके हरे करि कुंज

१ ' उत्तम ' २ ' भ्रमरका कालापनां,

ढवि कुचके उठावते मृदुताके अेनवेन वनिता समू
ह नमे एते गुन मंडन हे सहज सुभावते ॥ १ ॥
॥ बोले मीठीजी वाण सुसनेही नारी खरीजी
पुन्य तणां फल एह पुन्य करो झलट धरीजी ॥ ध
रम० ॥ ६ ॥ लख चोरासीजी जाण हयगय रथ ति
हुं जुवजुवाजी पायक ठिनवे कोम विद्याधर सेवक
हुवाजी ॥ धरम० ॥ ७ ॥ ऋद्धितणो विसतार पार
न पावेको सहीजी सुरनर सारेजी सेव आण उथा
पेको नहीजी ॥ धरम० ॥ ८ ॥ तेज प्रताप अखंड
राजवियां शिर राजवीजी कलपतरू सम एह इन्द्र
उपम भापे कवीजी ॥ धरम० ॥ ए ॥ पाले रूडीजी
रीत राजकाजन्याये करीजी किसन कहे कर जोड
नित वांदू भावे धरीजी ॥ धरम० ॥ १० ॥

॥ दोहा ॥

॥ चक्रवरत चोथो चतुर पाले सुखमें राज ॥ एक
दिवस सुरवर इसो परसंसे इंदराज ॥१॥ भूमंडल मृत
लोकमें रतिपतिनो[1] अवतार ॥ रूपवंत परसंसियो चक्री
सनतकुमार ॥२॥ तिण सरिखो सुरको नही इम जंपे सु
रराय ॥ वार वार इम उचरे अहो मानव कहिवाय ॥३॥

---

१ कामदेव,

धिरग पको रे संसार जीतव थोकोने
डुख घणो ॥ ए देशी ॥

॥ हथनापुर सुख दाय अमरापुर सम शोजतो जी ॥ पाले पटखंड राज पृथवी पति अति दीपतो जी ॥ १ ॥ धरम तणां फलसार चतुर सुणो मन थिर करीजी ॥ आंकणी ॥ नामे सनतकुमार आण सहु शिरपर धरेजी ॥ राजन सहु सब तीसकर जो की सेवा करेजी ॥ धरम० ॥ २ ॥ सोले सहस सुर सेव मुहु आगल पाला चरेजी सुरपण वीस हजार देह तणी ठाया करेजी ॥ धरम० ॥ ३ ॥ चवदे रयण अधिकार पुन्य तणां परजावसूंजी कृद्धि सिद्धि नवेई निधान पूरव पुन्य पसावसूंजी ॥ धरम० ॥ ॥ ४ ॥ रमणी राज कुमार चौसठि सहस अंते वरेजी अपठरनो अवतार इंद्र तणी जाणे परीजी ॥ध०॥५॥

॥ कवित्त ॥

॥ चंद हूकी मंदता दिखावे मुख चंद हुते पंकज लुनाई हरे लोचन प्रजावते हेमको वरन हरे हे मसे वरन हुंते हरे अलि मेचकेता कचके वनावते॥ विलसे नितंबबिंब गौरव विलासनीके हरे करि कुंज

१ ' उत्तम ' २ ' भ्रमरका कालापनां,

कम उथापियोजी ॥ २ ॥ किणथारी लोपीजी आण हो ॥प्रीत०॥ किण दुख दीधो हो साहिव राजनेजी ए सुंदरि सुवनीत हो ॥ प्रीत० ॥ जी जी जी करती हो हाजर तुम कनेजी ॥ ३ ॥

॥ कवित्त ॥

॥ देखिवे में उत्तम कहा हे मृगलोचनीको प्रेमते प्रसन मुखपंकज प्रमानिये सूघिवेमें कहा तेहि आनन सुगंधी पो न सुनिवेमें कहा तेहि वचन वखानिये ॥ स्वाडुमें कहा हे तेहि अधरसुधाको पान परस कहा हे तन ताहिको सुगानिये कहा नव जोवनमें ध्यान करिवेके जोग जामनीको विभ्रम विलास जग जानिये ॥ ३ ॥ किणथाने दीधी कुसीखहो ॥ प्रीत० ॥ किण रे धूतारे हो राजन जोलियाजी राज तजो किण काज हो ॥ प्रीत० ॥ ए सुख सुंदर मंदिर मालियाजी ॥ ४ ॥ ए तुम रमणी सरूप हो ॥ प्रीत० ॥ मोहन वेली हो गजगति गामनीजी तुम विरहे महाराय हो ॥ प्रीत० ॥ ए तुम हीणी हो दीणी जामनीजी ॥ ५ ॥ ए कामण सुख माल हो ॥ प्रीत० ॥ कोमल काया हो गुणमणि उरडीजी वोलो मीठमा वोल हो ॥ प्रीत०॥ निजर नि

पो मोन्नणी रे ॥ महा० ॥ पूछे छे वलतो पृथवीजी ईश ब्राह्मण० ॥ ए ॥ रूप नहीयो पुरवे निरख्यो जे राजन ताहरो रे ॥ महा० ॥ परखीने जोवो पीक तंबोल इम कहिने ते ब्राह्मण पहु तो अपणे थानके रे ॥महा०॥ विगड्यो राजन रूप अमोल ब्राह्मण०॥१०॥

॥ दोहा ॥

॥ निज तन निरखे रायजी उपनो मन वैराग ॥ ए काया नहि माहरी तो सूं अवरस राग॥१॥ए जग सगलो कारिमो कारीमो जोवन रूप॥धन धरती सहु कारमी एम विचारे नृप ॥ २ ॥ राज काज सहु छो रुने नीकलियो वनवास ॥ वैरागे संजम लियो सहु ने छोडि निरास ॥ ३ ॥

ढाल ॥ प्रेकने कहे नृप चंद हो गुणरा नायक कागल देजोरे हाथ गुणावलीजी ॥ ए देशी॥

॥ राणा पन्नणे छे एम हो प्रीतम मोरा यह सुख लीणी हो तुम विना किम रहेजी एकलरी निरधार हो ॥ प्रीत० ॥ किम मनवाली हो सुंदर थिर रहेजी ॥ १ ॥ विन अवगुण गुणवंत हो ॥ प्रीत० ॥ इम किम छोरुी हो निसनेही थयाजी किण तुम लोपीजी कार हो ॥ प्रीत० ॥ किण तुम राजन हु-

कम उथापियोजी ॥ २ ॥ किणथारी लोपीजी आण हो ॥प्रीत०॥ किण दुख दीधो हो साहिब राजनेजी ए सुंदरि सुवनीत हो ॥ प्रीत० ॥ जी जी जी करती हो हाजर तुम कनेजी ॥ ३ ॥

॥ कवित्त ॥

॥ देखिवे में उत्तम कहा हे मृगलोचनीको प्रेमते प्रसन मुखपंकज प्रमानिये सूघिवेमें कहा तेहि आनन सुगधी पो न सुनिवेमें कहा तेहि वचन वखानिये ॥ स्वादुमें कहा हे तेहि अधरसुधाको पान परस कहा हे तन ताहिको सुगानिये कहा नव जोवनमें ध्यान करिवेके जोग भामनीको विभ्रम विलास जग जानिये ॥ ३ ॥ किणथाने दीधी कुसीखहो ॥ प्रीत० ॥ किण रे धूतारे हो राजन भोलियाजी राज तजो किण काज हो ॥ प्रीत० ॥ ए सुख सुंदर मंदिर मालियाजी ॥ ४ ॥ ए तुम रमणी सरूप हो ॥ प्रीत० ॥ मोहन वेली हो गजगति गामनीजी तुम विरहे महाराय हो ॥ प्रीत० ॥ ए तुम दीणी हो दीणी भामनीजी ॥ ५ ॥ ए कामण माल हो ॥ प्रीत० ॥ कोमल काया हो रडीजी बोलो मीठका बोल हो ॥ प्रीत०॥

हालो हो गुणवंत गोरडीजी ॥ ६ ॥ थे छो म्हारे जीवन प्राण हो ॥ प्रीत० ॥ तुम विण अबला हो अंकुश केहवोजी किम जासी दिनरात हो ॥ प्री०॥ हिवडे विमासी हो राजन एहवोजी ॥ ७ ॥ निठुर थया कहो केम हो ॥ प्रीत० ॥ हंसकर पूछो हो सुख दुख वातडीजी राजन सहु सवतीस हो॥ प्रीत० एह तुम सेवा हो करे दिन रातडीजी ॥ ८ ॥ इम कह्या वचन अनेक हो ॥ प्रीत० ॥ राजेसर राख्यो हो थिर मन आपरोजी इम विचरत षटमास हो ॥ प्रीत० ॥ सहु जन चापे हो राज मया करोजी ॥९॥ सुरपति ब्राह्मण रूप हो ॥ प्रीत० ॥ सहुने समझा वि हो पाछा वालियाजी सुरपति दीधी सीख हो ॥ प्री०॥ मन वचन काया हो संजम पालियाजी॥१०॥

॥ दोहा ॥

॥ मुनिवरने परणाम कर इन्द्र गयो निज ठाम॥ सनतकुमार महा ऋषी पाले संजम ताम ॥ १ ॥ पाप करम जोगे करी प्रगट्यो रोग करूर ॥ गलित कोढ नामें कह्यो अशुभतणे अंकूर ॥ २ ॥ अति दुख पावे साधजी करणी दुक्कर कार ॥ अहियासे शुभ भावसूं अप्रतिबंध विहार ॥ ३ ॥

॥ ढाल ४ ॥ कररो कंकण तोरू दूजे दिन हालियो प्रीतमजी ॥ ए देशी ॥

॥ इक दिन फिर आवे रूप वणावे इन्दरे मुनि वरजी वरू वैद्य कहावे नारू जोवावे वृन्दरे ॥ मु०॥ मुनि सनत जणावे वचन सुणावे कांन रे ॥ मु० ॥ आडंवर भावे मोटे दावे मान रे ॥ मु० ॥ १ ॥ हुं तो वैद्यक कहाऊं रोग मिटाउं जाण रे ॥ मु० ॥ तुम कोड गमाउं दूर नशाउं ताण रे ॥ मु० ॥ इम बोले वाणी मनमें आणी राग रे ॥ मु० ॥ गोली गुण खाणी जाण पिछाणी तो लाग रे ॥ मु० ॥ २ ॥ ॥ २ ॥ तव रूपजी भापे कांइ न राखे काण रे ॥मु० तुं तो सांचो ही भापे सहु जन साखे वाण रे ॥मु० मंत्र यंत्रने जापे फेर न व्यापे जोय रे ॥ मु०॥ सहु पापनें कापि मुगती न आपे कोय रे ॥ मु० ॥ ३ ॥ सो तो औषध दीजे हरष धरीजे अंग रे ॥ मु० ॥ करुणा मोह कीजे यो जस लीजे रंग रे॥ मु० ॥ तव इन्द्र अपूठो मुनि दढ दीठो सूर रे ॥ मु०॥ संजम गुण तुठो अमृत वूठो पूर रे ॥ मु० ॥ ४ ॥ सुरपति गुण गावे सीस नमावे पाय रे ॥ मु० ॥ मुनि गरव न आवे इन्द्र सिधारे ठाय रे ॥ मु० ॥ सु

रित पाले दूषण टाले काय रे ॥ मु० ॥ सब पाप पखाले तन उजवाले जाय रे ॥ मु० ॥ ५ ॥ शुन्न जावना जावे करम खपावे साध रे ॥ मु० ॥ अति वेदन पावे ध्यान गमावे व्याध रे ॥ मु० ॥ तीन ला ख प्रमाणे सरव वखाणे आय रे ॥ मु० ॥ अण स ण शुन्न ठाणे अमर विमाणे जाय रे ॥ मु० ॥ ६ ॥ दोय अरथ जणाया अमर कहाया एम रे ॥ मु० ॥ गत देव सिधाया तो अंत वताया केम रे ॥ मु० ॥ फिर केवल नाणी वदे जिन वाणी जेह रे ॥ मु० ॥ सांची कर जाणी जविक सुहाणी तेह रे ॥ मु०॥७॥ धन धन ऋषिराया प्रणमुं में पाया नित्त रे ॥ मु० ॥ गुण हरपे गाया सनत सुहाया चित्त रे॥मु०॥८॥ गुरु नंदराम कहाया तास पसाया जेह रे ॥ मु०॥ सिख किसन रचाया वयण सुणाया एह रे ॥ मु० ॥ ए ॥

॥ कलशः ॥

॥ संमत पांडव वाण निधि शशि जय नगर सुख वास है, जाद्रव मासे मन हुलासे बीज सुकल उजास है ॥ श्रीसनत गायो मन सुहायो पायो परमानंद ए, कवि किसन पजणे धन्य मुनिवर चरन नमुं सुख कंदए ॥१॥ इति श्रीसनतकुमार राजऋषि चोढालियो ॥

## ॥ अथ विवेकमंजरी ॥

॥ दोहा ॥

॥ नमो देव अरिहंतजी गुरु गिरवा निगरंथ ॥ धर्म केवली भापियो यह अपवर्ग सुपंथ ॥ १ ॥ कुमति लता का पण असी समकित सुगम उपाय ॥ वरनु विवेक मंजरी चतुर सुनो चित लाय ॥ २ ॥

॥ ढाल ॥ प्राणी करम समो नहि कोइ ॥ ए देशी ॥

॥ अपणा अवगुण आपन देखे देखे अवगुण पर का ॥ यह विपरीत मिथ्याती सरधा दास कहावे हरकारे ॥१॥ प्राणी अनुभव ज्ञान विचारो ॥आंकडी॥ हिंसा करे हरप मन आणे धरम करम नहि जाणे ॥ परलेका तो जीव वखाणे ठाकुरकू पहिचानेरे ॥ प्रा० ॥ २ ॥ ठाकुर आप हराम करावे चोरी सूं पकडावे ॥ फिर उवाकूं गरदन मरावे यह तेरे मन आवे रे ॥ प्रा० ॥ ३ ॥ इण वाता लायक नहि नायक उवे देखणका गरजी ॥ दुनिया उनकूं एव लगावे क्या सायवहे दरजीरे ॥ प्रा० ॥ ४ ॥ कुंण कुंण करम करे जगवासी साहिव यूं फुरमावे ॥ हे परतीत तुंमारे मनमें मुजकूं मूल न भावे रे ॥ प्रा०

रित पाले दूपण टाले काय रे ॥ मु० ॥ सव पाप पखाले तन उजवाले जाय रे ॥ मु० ॥ ५ ॥ शुज्ञ ज्ञावना ज्ञावे करम खपावे साध रे ॥ मु० ॥ अति वेदन पावे ध्यान गमावे व्याध रे ॥ मु० ॥ तीन लाख प्रमाणे सरव वखाणे आय रे ॥ मु० ॥ अण सण शुज्ञ ठाणे अमर विमाणे जाय रे ॥ मु० ॥ ६ ॥ दोय अरथ जणाया अमर कहाया एम रे ॥ मु० ॥ गत देव सिधाया तो अंत वताया केम रे ॥ मु० ॥ फिर केवल नाणी वदे जिन वाणी जेह रे ॥ मु० ॥ सांची कर जाणी ज्ञविक सुहाणी तेह रे ॥ मु०॥७॥ धन धन ऋपिराया प्रणमुं में पाया नित्त रे ॥ मु० ॥ गुण हरपे गाया सनत सुहाया चित्त रे॥मु०॥८॥गुरु नंदराम कहाया तास पसाया जेह रे ॥ मु०॥ सिख किसन रचाया वयण सुणाया एह रे ॥ मु० ॥ ए ॥

॥ कलशः ॥

॥ संमत्त पांडव वाण निधि शशि जय नगर सुख वास है,ज्ञाद्रव मासे मन हुलासे वीज सुकल उजास है॥श्रीसनत गायो मन सुहायो पायो परमानंद ए, कवि किसन पज्ञणे धन्य मुनिवर चरन नमुं सुख कंदए ॥१॥ इति श्रीसनतकुमार राजऋपि चोढालियो॥

ती वात मुझे वतलावो केसा साहिव तेरा रे ॥ प्रा० ॥ १४ ॥ मेरा साहिवमें पहिचाणुं और कहा कोऊ जाणे ॥ द्वीप समुद्र कही नहि संख्या नवसत मूढ वखाणे रे ॥ प्रा० ॥ १५ ॥ कूपक मीडक मान सरोवर महिमा नाहि मनंता ॥ केवल ज्ञानी और अज्ञानी अन्तर जाण अनंता रे ॥ प्रा०॥ १६ ॥ जमी तथा असमान चिहुं गति जगत मुगति कहि लावे॥ कुण पहिली कुण पीठे कहिये जुगल कह्यो नहि जावे रे ॥ प्रा० ॥ १७ ॥ जीव अजीवरु इंडो पठी वीज तरू नरनारी ॥ इत्यादिक प्रश्नोत्तर प्रभुजी नहि भाख्या तिण वारी रे ॥ प्रा० ॥ १८ ॥ किण विध जीव जभा जग मांही किण विधि जीव उपाया ॥ मात न तात न जात जणाया आदन अंत वताया रे ॥ प्रा० ॥ १९ ॥ यह अनादिकी थित हे युंही मति संसै मन आणो ॥ जीव अरूपी जगमे डोल्यो आपो आप पिछाणो रे ॥ प्रा० ॥ २० ॥ जो ब्रह्मांड तणीथित रचनासो कोउ करता नाही ॥ यह चेतन तन करता हरता वंधन मुकति मिलाही रे ॥ प्रा० ॥ २१ ॥ ढेर कोऊ करता ठहिरावे कहि तन वणत गुसाइ ॥ जो करतासो भुगता जाणो इणमें संसे

कर रेखा जिम सब कुछ देखा गुरु तिहुं भुवन उजे रे ॥ करता पुरष कहां छिप बैठो निजरन आयो मे रे रे ॥ प्रा० ॥ ६ ॥ साहिवमें दोय बात नही हे क्यूं वदनामी दीजे ॥ हे करतूत शुभाशुभ अपणी अपणे ही शिरलीजे रे ॥ प्रा० ॥ ७ ॥ साहिवकूं करता नहि माने जैनी जीपे जमकूं ॥ जैन वरोवर ज्ञान नही हम सव मत देख्या तमकूं रे ॥ प्रा० ॥८॥ किण करणी सूं सास कहाया वात वतावे तहां ते॥ निराकार लेखा कुंण मागे कागद कलम कहां तेरे॥ ॥ प्रा० ॥ ए ॥ चवदे राज चराचर देख्या छांनी वात न कांइ ॥ उणतो और कह्यो नहि करता हे अपणी विकसाई रे ॥ प्रा० ॥ १० ॥ सवही चीज हुकमसे हरिये हाकमसे क्युं डरिये ॥ पाप करतही पार उतरिये तो करणी क्युं करिये रे ॥ प्रा० ॥ ११ ॥ हरष शोक दोनुं पर हरिये समता भाव विचरिये ॥ साहिवके शिर दोष न धरिये दुख सुख अपणा भरिये रे ॥ प्रा० ॥ १२ ॥ साहिव आप कहां ते आया जीव कहां ते लाया ॥ मात तात कुंण कुलमें जाया जात कहां कह लायारे ॥ प्रा० ॥ १३ ॥ कुंण सरूप उस साहिव केरा कहां साहिवका डेरा ॥ ए

आवे ॥ असल रामको राज टिगाटिग झिग मिग जोति सुहावे रे ॥ प्रा० ॥ ३१ ॥ एक न भूला दोय न भूला भूला सरव अज्ञानी ॥ एक न भूला ब्रह्म सुज्ञानी अध्यातम सरधानी रे ॥ प्रा० ॥ ३२ ॥ सुल टी बात सरव नय समजे वादन विवादन उवाके ॥ सो समकित सुध सरधा धारी भूल भरम नहि ता के रे ॥ प्रा० ॥ ३३ ॥ कुण गुरु चेला ज्ञान डुहेला आप अकेला आया ॥ स्वांग धारि करि संत कहा या खोटा चलण चलाया रे ॥ प्रा० ॥ ३४ ॥ सांचो पंथ दिखावे सबकूं निरमोही निरदावे ॥ करणी करे करम सूं न्यारा सोही साध कहावे रे ॥ प्रा० ॥३५॥ समरस लीन सुमारग चाले दान दया अरु दमता ॥ ताकी निजर निरजन सेती शील संतोषी समता रे ॥ प्रा० ॥ ३६ ॥ अधिक निरागी मन वयरागी त्या गी माया ममता ॥ मुनिवर मोह विकलता वमता धरम शुकल सूं रमता रे ॥ प्रा० ॥ ३७ ॥ वीत रा गकी केवल वाणी नहि आणी गुण थिरता ॥ ता कारण नर सुरग पयाले च्यारूं गतिमे फिरता रे ॥ प्रा० ॥ ३८ ॥ तीनुं वेद विसन विकलाई विरत सुरत नहि आइ ॥ जो आइ रुचितो न सुहाइ पाइ-

नाही रे ॥ प्रा० ॥ २२ ॥ पाप पुन्य वेउ संगी मेरे सुख डुख करता जाणु ॥ नवग्रह जूत जवानी जैरुं इणकूं नही पहिगाणुं रे ॥ प्रा० ॥ २३ ॥ करता था पे उर अज्ञानी ज्ञानी ज्ञान विचारे ॥ उण साहिव के सरव सरीखा नहि तारे नहि मारे रे ॥ प्रा० ॥ ॥ २४ ॥ लोक कहे साहिव है करता सोमेरे मनना वे ॥ जो कोउ वालियो वारस होवे तो युंनाउ कटा वे रे ॥ प्रा० ॥ २५ ॥ हुकम विना तो पातन हाले मुल्लांक्युं घर घाले ॥ कौण निसाफ किया काजीने जीव जवेह करम्मारे रे ॥ प्रा० ॥ २६ ॥ पैदाह कर के सीस कटावे उवे साहिव है कैसा ॥ मूरख लोक लखे नाहिवाकूं उवे तो दरपण जैसा रे ॥ प्रा० ॥ ॥ २७ ॥ ज्युं दरपणमें सव कुठ दीसे दरपणमें नवि कारा ॥ त्युं उवे जोति सरूप विलोके सवकूं सवसे न्यारा रे ॥ प्रा० ॥ २८ ॥ उणकी महिमा है उनही में नाम निरंजन धरता ॥ हेनाही नाही हे निरमल नहि करता नहि हरता रे ॥ प्रा० ॥ २९ ॥ साहिव से मेलाप डुहेलो पंथ सुगुरु वतलावे ॥ फरचो हो य चिहुं गति सेती तव पंचम गति पावे रे ॥ प्रा० ॥ ३० ॥ साहिवके दरवार सिधावे फिर पीछे नहि

रिग्रह त्यागी सो तो विरला पावे रे ॥ प्रा० ॥ ४८ ॥ नेपधार कर नोट नूला पंच महाव्रतधारी ॥ वीत राग कोइ विरला होयगा वहु दीसे घरवारी रे ॥ प्रा० ॥ ४९ ॥ अपणी करणी करम विटंवणां कुंण कुंण वात चितारूं ॥ ऊंचा नीचा कुल नरनारी जनम मरण निरधारुं रे ॥ प्रा० ॥ ५० ॥ च्यारूं गतिमे जे उुखपाया परतख निजरां दीसे ॥ ज्ञानी वात प्रगट दिखलाइ केवलि विसवा वीसे रे ॥ प्रा० ॥ ५१ ॥ मेंही अपणो दोसत डुरजन डूजो कुणवत लाऊं ॥ मेंही नूल नरमको रागी कहितो क्या तुतलाऊं रे ॥ प्रा० ॥ ५२ ॥ मेंही अशुन करमको करता कुमता कान घटाई ॥ मेंही अधम महा अपराधी सुमता नाहि सुहाई रे ॥ प्रा० ॥ ५३ ॥ चोरीको गुड जोलो मीठो तोलो लखे हन कोई ॥ जवही लखे तव खून खरावी अधिक फजीती होई रे ॥ प्रा० ॥ ॥ ५४ ॥ तो पिण मनुवा धीठ दीठ मूल उपाधि नमूंके ॥ जो कोउ वाकूं सीख समापे तो पिण डुगुणा नूकेरे ॥ प्रा० ॥ ५५ ॥ तूं तो नूखो नूत वंगालो नातही नात पुकारे ॥ तूं तो प्यासो पर पुजलको पांचुं मुख आहारे रे ॥ प्रा० ॥ ५६ ॥ कुंण कुंण

११

